इसीलिए अभिव्यक्ति-प्रयत्नके दौरान कविको नये साक्षात्कार होते रहते हैं। एक ओर मूल फ़ैंटेसीके मूल-मर्मकी अभिव्यक्तिपर उस सम्पूर्ण व्यक्तित्वका केन्द्रीकरण हो जाता है तो दूसरी ओर इस केन्द्रीकरणके फलस्वरूप उसके व्यक्तित्वका विस्तार होने लगता है! उसे नये-नये साक्षात्कार हाथ लगते हैं। एक साक्षात्कार कई भाव-तथ्योंका उद्घाटन करता है। एक साक्षात्कार कविको दूसरे साक्षात्कार तक पहुँचा देता है। इस प्रकार यह प्रक्रिया चालू रहती है।

इस मनोवैज्ञानिक प्रक्रियाके पीछे भाषाकी अपार अनवरत सत्ता स्थित है। भाषा फ़ैंटेसीको काटती-छाँटती है और इस प्रक्रियाके विपरीत फ़ैंटेसी भाषाको सम्पन्न और समृद्ध भी करती है।

कविकी यह फ़ैंटेसी भाषाको समृद्ध बना देती है, उसमें नये अर्थ अनुषंग भर देती है शब्दको नव चित्र प्रदान करती है। इस प्रकार, कवि भाषाका निर्माण करता है। जो कवि भाषाका निर्माण करता है, विकास करता है वह निस्सन्देह महान् कवि है।

'इस प्रकार कलाके तीसरे क्षणमें मूल द्वन्द्व है—भाषा तथा भावके बीच। इन दोनोंकी परस्पर प्रतिक्रिया और संघर्ष बहुत उलझे हुए होते हैं और वे उन दोनोंको बदलते रहते हैं। इन दोनोंमें संशोधन होता जाता है। यह द्वन्द्व अत्यन्त महत्त्वपूर्ण और सृजनशील है। भाषा एक परम्पराके रूपमें फ़ैंटेसीके मूल रंगको विस्तृत कर देती है किन्तु साथ ही उस फ़ैंटेसीमें संशोधन भी उपस्थित करती जाती है। साथ ही फ़ैंटेसी अपने मूल रंगोंके निर्वाहके लिए, अपने मूल रंगोंकी अभिव्यक्तिके लिए, भाषापर दबाव लाती है, उसके शब्दों और मुहावरोंमें नयी अर्थवत्ता नयी अर्थ-क्षमता नयी अभिव्यक्ति भर देती है। कलाके तीसरे क्षणमें यह महत्त्वपूर्ण द्वन्द्व है।

"इसीलिए कलाकारको यह महसूस होता रहता है कि जो उसे कहना था वह पूर्ण रूपसे नहीं कह सका और ऐसा बहुत कुछ कह गया जो

तुम्में, उसे मालूम नहीं था कि वह आयगा !! क्या यह भावना तुम्हें नहीं होती ? '

केशवके पत्रके मैंने कुछ अंश यहाँ प्रस्तुत किये ! पत्र पढ़कर मुझे दुःख भी हुआ सुख भी । दुःख इसलिए कि इस बीच मैं स्वयं बहुत उलझ गया था और सुख इसलिए कि केशवने मेरी बात बहुत आगे बढ़ा दी । मेरा ख़याल है कि केशव इन बातोंका अब परीक्षण और पुनःपरीक्षण करता होगा ।

निस्सन्देह, केशव एक दिलचस्प आदमी है । किन्तु सबसे बड़ी बात है कि वह मेरा मित्र है । निस्सन्देह उसके साथ कोई नया काम शुरू करना आवश्यक है । मुझे बड़ी मदद होगी ।



# एक लम्बी कविताका अन्त

कल ही मैंने एक लम्बी कविता खत्म की। उसका अन्त मुझे विचित्र-सा जान पड़ा। उसके अन्तपर जितना अधिक सोचता गया, मुझे लगा कि उस कविताको और बढ़ाना होगा कि वह अपने आप ही बढ़ जायेगी। मुझे उसकी सम्भावित लम्बाई-चौड़ाईको देख भय-सा जान पड़ा। भय इसलिए कि इतनी प्रदीर्घता हमारे यहाँ अच्छी नहीं समझी जाती। दूसरे यह कि उसके (मासिक पत्रोंमें) प्रकाशनमें बड़ी असुविधा हो जाती है। अगर किसी व्यक्तिको पकड़कर आप उसे अपना श्रोता भी बना लें, तब भी काम नहीं चलेगा क्योंकि उसकी प्रदीर्घता उबानेवाली होगी। तब क्या किया जाय?

क्या उसको काट-छाँट कर छोटा कर दिया जाये या उसके भीतर जो बातें जो गुत्थियाँ जो समस्याएँ प्रकट हुई हैं उनके चित्रणात्मक विकास-के लिए अवसर और क्षेत्र प्रदान किया जाये? दूसरे शब्दोंमें क्या मेरी कविताके अन्तर्तत्त्वोंको (अभिव्यक्तिके लिए) विकासका अवसर दिया जाये? मैं उसको विकास और प्रसारका अवसर देनेके पक्षमें हूँ। आज मैं मलीन मनसे उस कविताके चक्करमें पड़ा हुआ हूँ। या यों कहिए कि वह कविता हाथ धोकर मेरे पीछे पड़ी थी। बीच-बीचमें लोगोंके पत्र आते रहे – पिताजीके मित्रोंके कुछ अपरिचितोंके भी। लेकिन मैंने कुछ नहीं किया। जब लगा कि लोग बहुत बुरा मान जायेंगे मुझे गाली देंगे उनसे मेरे सम्बन्ध बिगड़ जायेंगे तब मैंने कलम ली और उन्हें दो शब्द लिख दिये।

इधर वह कविता मेरा पिण्ड नहीं छोड़ रही थी। अगर वह कविता भावावेशपूर्ण होती तो एक बार उसकी आवेगात्मक अभिव्यक्ति हो जाने पर मेरी छुट्टी हो जाती। लेकिन वैसा हो सकना असम्भव है, क्योंकि भावावेग किसी बातको लेकर होता है, वह बात किसी दूसरी बातसे जुड़ी होती है दूसरी बात किसी तीसरी बातसे।

इसी तथ्यको मैं यों कहूँगा — यथार्थके तत्त्व परस्पर गुम्फित होते हैं, साथ ही पूरा यथार्थ गतिशील होता है। अभिव्यक्तिका विषय बनकर जो यथार्थ प्रस्तुत होता है वह भी ऐसा ही गतिशील है और उसके तत्त्व भी परस्पर गुम्फित हैं। यही कारण है कि मैं छोटी कविताएँ लिख नहीं पाता और जो छोटी होती हैं वे वस्तुतः छोटी न होकर अधूरी होती हैं। (मैं अपनी बात कह रहा हूँ)। और इस प्रकारकी न मालूम कितनी ही कविताएँ मैंने अधूरी लिखकर छोड़ दी हैं। उन्हें खतम करनेका कला मुझे नहीं आती यही मेरी ट्रैजेडी है।

इससे भी बड़ी ट्रैजेडी यह है कि लोग मुझे गद्य लिखनेको कहते हैं। एक बार मैंने एक किताबकी रिव्यू की (वह भी ऊपरसे दबाव आनेपर) तो देखता क्या हूँ कि रिव्यूके लिए किताबोंपर किताबें आने लगीं। अब आप तो जानते ही हैं कि सचाईपर (सचाई वह जिसे आप यकीनन सचाई समझते हैं) कहीं-न-किसी हद तक बन्दिश लगी ही रहती है। इसीलिए रिव्यू करना जानसे खेल करना है।

मेरे हितचिन्तक अधिकारीगण! (वे मेरे प्रगाढ़ मित्र भी हैं — लेकिन लेखक मात्रको कल्पनाशील व्यक्तिकी वस्तु समझते हैं) — लेखकीय कार्यके प्रति उनकी अनास्था इस आस्थामें निष्पन्न होती है कि मनुष्यको अपनी आर्थिक और भौतिक उन्नतिके लिए ही काम करना चाहिए — इसलिए साल भर चार किताबें लिखकर चारेक हजारकी आमदनी नहीं की तो क्या किया! इसलिए मुझे सलाह दी गयी है कि मैं उपन्यास लिखूँ और अपना दलिद्दर मिटाऊँ।

मेरी स्त्री मेरी टेबलके पास आकर खड़ी हो जाती है, और उदास होकर मुझसे कहती है कि तुम क्या कर रहे हो? अच्छा कविता? इसपर कितने रुपये मिलेंगे?

अब मैं यह सोचता हूँ कि कलम घसीटते हुए मेरे बाल तो सफ़ेद हो ही गये। मेरे जीवनका यह अन्तिम कार्यकाल चल रहा है, तो मैं क्यों न अपनी कविताओंका संशोधन-परिशोधन करके उन्हें प्रकाशन-योग्य रूप दे दूँ?

लेकिन यह कविता है कि हाथ-पाँव पसारती जा रही है। और अब सुना है कि मुझे जल्दी ही एक कुंजी लिखनेका काम मिलेगा। मेरी आर्थिक कठिनाई कुछ तो हल हो ही जायेगी। इधर माता पिता भी आ रहे हैं। जरूरी है कि मैं लाभजनक कार्य हाथ में लूँ।

लेकिन बुरी बात तो यह है कि मुझे एक कामसे दूसरे कामपर जानेमें तकलीफ़ होती है। अब यह हालत है कि मुझे उस कविताको बार-बार पढ़नेकी उसमें बार-बार संशोधन करनेकी इच्छा होती है। लेकिन अब समय नहीं है फिर कभी देखूँगा।

लेकिन स्त्री मेरी टेबलके पास खड़ी हुई है। किसी जमानेमें जब वह छोटी थी (और मैं भी छोटा था) तो बड़ी आकर्षक थी। आज वह मुझे भर्त्सनात्मक प्रतीत होती है। उसको देखकर मेरे हृदयमें करुणा दायित्व भाव यथार्थका आतंक और भय—तरह-तरहकी भावनाएँ व्याप्त हो जाती हैं।

कि इतनेमें मेरी नजर दो चिट्ठियोंपर जाती है जो मेरी टेबलपर पड़ी हुई हैं एक है शरद जोशीकी दूसरी मलयकुमारजीकी।

दोनों मेरे अपने हैं। बस यही उनका दुर्भाग्य है क्योंकि अपनोंसे ऐंठना अपनोंकी उपेक्षा करना उन्हें गले पड़ी चीज समझना—आजके बहुत-से कलाकारोंका स्वभाव है। मैंने देखा है कि ऐसे कलाकार साधारणतः अपनेको मौलिक और प्रतिभाशाली और आधुनिक समझते हैं—शायद वैसे

होते भी हैं। दूसरे प्रकारके भी कलाकार होते हैं जिन्हें अपने लोग बड़े प्यारे होते हैं उनका यह हिसाब होता है कि अगर कोई कवि उनका दोस्त हुआ तो वह निस्सन्देह ऊँचा और अच्छा कवि तो हो ही गया। किन्तु यदि कोई लेखक यदि किसी दूसरी या तीसरी प्रकारकी मण्डलीमें रहता है, या नहीं भी रहता है लेकिन उनसे अलग है, तो यह धारणा बनानेकी प्रवृत्ति सबल हो जाती है कि वह यूँ ही लिखता है बकता भिनता है फ़िजूल लिखता है।

इस प्रकारकी मण्डलियोंमें जो चीज़ चलती है एक सीमित क्षेत्रमें वही श्रेष्ठ और वरणीय दिखायी देती है। उनके वे सब अपने हैं सगे हैं। इसलिए वे श्रेष्ठ भी हैं उत्तम भी हैं अच्छे भी हैं।

दूसरे शब्दोंमें एक विशेष प्रकारके लोग यदि अपनोंसे ऐंठकर उनकी उपेक्षा करते हैं तो दूसरे विशेष प्रकारके लोग उन्हींमें रहकर उनमें प्रचलित स्तरोंको कसौटी समझकर, कीर्ति प्राप्त करनेकी कोशिश करते हैं। यह भी सम्भव है यह 'घरे-बाहिरे'की समस्या हो यानी कि जो अत्यन्त आत्मीय हों उन्हें यूँ ही समझा जाय और जो पराये और परकीय हों उन्हें अपने आकर्षण विश्वास और श्रद्धाका आधार माना जावे।

मेरा ख़याल है कि सब लोग ऐसे नहीं होते। उन्हींमें मैं अपनेको गिनवाना चाहता हूँ। लेकिन यह एकदम सच है कि अपनोंकी उपेक्षाका अपराधी हूँ।

लेकिन मैं उन अपनोंसे क्या कहूँ कि यह कविता मेरा पिण्ड नहीं छोड़ती थी। यह नहीं कि मैं उससे रात-दिन चिपका हुआ था (क्योंकि वैसा असम्भव है) वरन् यह कि जब भी मैं देखता कि मेरे हाथमें काम आ गया है तो पाता कि वह मेरी कविता है और कुछ नहीं। मैंने न मालूम कितने ही महीने और वर्ष उस-जैसीपर ख़र्च किये हैं। और उससे मुझे कुछ नहीं मिला — न धन न यश न नाम न मोक्ष।

कुछ पागल लोग कीमियागर (ऐल्केमिस्ट) लोहेको सोना बनानेकी

फ़िक्रमें लगातार काम करते हुए नष्ट हो गये। कुछ दूसरे ढंगके पागल ज़मीनमें गड़े ख़ज़ानेको खोजने और कभी भी न पा सकनेमें इतने मशगूल रहे कि उनकी फ़ैमिलीने समाजने ज़मानेने उन्हें बेवकूफ़ क़रार दिया। कई तरहके पागल हुआ करते हैं, और मुझे अब समझमें आने लगा है कि हो न हो मैं भी उसी श्रेणीमें गिने जानेके योग्य हूँ। लेकिन नहीं मैं फिरसे समझदार बननेकी कोशिश करूँगा और गद्य लिखूँगा।

मैंने इस ओर काम भी शुरू कर दिया है। लेकिन क्या बताऊँ कि एक चीज़ है, जिसका नाम है धुन जिसका नाम है लौ। ये शब्द 'आधुनिक' नहीं हैं। फिर भी उनके अपेक्षा अस्तित्व मात्र भी विराजमान है। वह मुझे कविताकी ओर ही ले जाती है। लेकिन मैं वचन देता हूँ कि मैं कविता नहीं बल्कि गद्य लिखूँगा। इससे मुझे आमदनी भी हो जायेगी और कुछ यश भी बढ़ेगा।

मैंने सोचा है कि मैं हर कवितापर एक कहानी लिखूँ। क्या यह असम्भव है? साफ़ कहता हूँ कि मैंने ऐसा कभी भी करके नहीं देखा है। फिर भी सोचता हूँ कि ऐसा करूँ। क्यों? अब क्या बताऊँ कि इस तरह मुझे गद्य लिखनेकी आदत तो पड़ जायेगी। लेकिन उससे भी बड़ी बात यह होगी कि अगर कविता नहीं तो कविताकी आत्माको कहानीके रूपमें ही क्यों न सही मान्यता प्रदान करा सकूँगा। यह मेरी अभिलाषा है।

यह सही है कि मेरी कविता 'आधुनिकतावादी' है, कमज़ोर है। लेकिन मैं आधुनिकतावादियोंमें भी पुराना हो रहा हूँ और अब जल्दी ही रिटायर्ड हो जाऊँगा। मेरे-जैसे बहुत-से पुराने नयोंसे भयभीत हैं, डरके मारे अपने पुराने कुरतोंको उतारकर नया बुशकोट धारण कर रहे हैं। आजसे कोई पचीस-तीस साल पहले यह हालत थी कि नया लड़का भी मूँछें-वूँछें रखकर और दूसरे तौर-तरीक़ोंसे अपनेको बुज़ुर्ग-जैसा गम्भीर बनाये रखना चाहता था। आज हालत यह है कि बुज़ुर्ग भी बालक बनना चाहते हैं और चपल-चंचलता सूचित करनेके लिए उसी तरहकी पोशाक भी धारण

करते हैं। इसका कारण था। पहले समाज और परिवारपर बुजुर्गोंका वजन था आज नवयुवकों और बालकोंका जोर है। दो एक साल पहले मैं यू॰ पी॰ गया हुआ था। वहाँ जाकर देखना पड़ा है कि एक स्वनाम धन्य अत्याधुनिक महानुभाव दुःखी हैं। पूछनेपर पता चला कि वे नयी पीढ़ीके कारनामोंसे पीड़ित हैं। जब मैंने उनकी कहानी सुनी तो मुझे भी पीड़ा हुई।

लेकिन सवाल यह है कि अगर समाज और परिवारपर बुजुर्गोंका वजन नहीं है, तो आज बुजुर्ग वे स्वयं दोषी हैं अपराधी हैं। स्वयं वे कहीं चूक गये इसलिए मात खा गये।

मेरा अपना विचार है कि जिस भ्रष्टाचार, अवसरवादिता और अनाचारसे आज हमारा समाज-व्यथित है उसका सूत्रपात बुजुर्गोंने किया। स्वाधीनता प्राप्तिके उपरान्त भारतमें दिल्लीसे लेकर प्रान्तोंकी राजधानियों तक भ्रष्टाचार और अवसरवादिताके जो दृश्य दिखायी दिये उनमें बुजुर्गोंका बहुत बड़ा हाथ है। अगर हमारे बुजुर्गोंपर नये तरुणोंकी श्रद्धा नहीं रही तो इसका कारण यह नहीं है कि वे अनास्थावादी हैं वरन् यह कि हमारे बुजुर्ग श्रद्धास्पद नहीं रहे। और अगर हमारे युवक अनास्थावादी हैं तो भी कोई बुराई नहीं है क्योंकि अनास्थाका जन्म आस्था ही से होता है। अनास्था आस्थाकी पुत्री है। फर्क यह है कि आजके पहले दर्शकोंके सामने रंग-मंचपर आस्था नाटक खेला करती थी और अनास्था नेपथ्यमें सूत्र संचालन करती थी तो आजकल रंग-मंचपर अनास्था नाटक करती है और आस्था नेपथ्यमें बैठकर सूत्रधार सूत्र-संचालन करती है। यह मैं माननेके लिए तैयार नहीं हूँ कि आजके नवयुवकोंमें केवल धुआँ शेष रह गया है और आग नहीं है। आग है और वह भीतर-ही-भीतर है। लेकिन नवयुवक पाता है कि आज उस आगकी कोई कीमत नहीं रह गयी है। इस व्यावहारिक जगत्में जिसे कभी पश्चिमीसे प्रमाण भी कहा जाता है उस आग को पुराना भार जैसा-कुछ माना जा रहा है। वह आग उनकी निज

की है, लेकिन उसके कारण सामाजिक हैं — अधिकतर। लेकिन अगर ऊपर कही हुई बात सच है तो सवाल यह है कि उसके काव्यमें वह बात झलकती क्यों नहीं ? प्रश्न स्वाभाविक है।

इसका उत्तर इस प्रकारसे दिया जा सकता है। बुजुर्गोंने सत्ताधिकारियोंने, समाज-संचालकोंने आर्थिक शक्तिसे सम्पन्न वर्गोंने, समाजके प्रत्येक स्तरपर प्रकट और अप्रकट सूक्ष्म और स्थूल भ्रष्टाचारका विकास कर रखा है। इस भ्रष्टाचारके कई रूप हैं। कभी वह क़ानूनके रूपमें भी प्रकट होता है, कभी क़ानूनकी आड़में गैर-क़ानूनी रूपमें। क़ानून या नियम तो आर्थिक शक्तिसे सम्पन्न प्रभावशाली लोगोंकी सुविधाके लिए हैं।

तो इस प्रकारके वातावरणमें फ़िट होनेके लिए हमारी सम्भ्रान्तोंका यह तक़ाज़ा होता है कि किसी-न-किसी तरह शैतानसे समझौता करके पलेको भी पक्का करो। बड़े-बड़े आदर्शवादी आज रावणके यहाँ पानी भरते हैं, और हाँमें हाँ मिलाते हैं। बड़े प्रगतिशील महानुभाव भी इसी मर्ज़में गिरफ़्तार हैं। जो व्यक्ति रावणके यहाँ पानी भरनेसे इनकार करता है उसके बच्चे मारे-मारे फिरते हैं। और आप जानते हैं कि ख्याति प्राप्त यशोदीप्त प्रगतिशील महानुभाव भी ( मैं सबकी नहीं कह सकता ) उनपर हँस पड़ते हैं या कभी-कभी तुच्छके प्रति दयाके भावसे परिप्लुत हो उठते हैं। तो संक्षेपमें जो व्यक्ति फटे हाल और फटीचर है, उसे मान्यता देनेके लिए कोई तैयार नहीं चाहे वह कितना ही नैतिक क्यों न हो।

तो ऐसी दयनीय हास्यास्पद दशासे बचनेके लिए अगर हमारे नवयुवक चतुरताका प्रयोग करें तो इसमें आश्चर्य नहीं होना चाहिए। वे भी रावणके किसी दासके अनुदासके उपदाससे अपना रिश्ता क़ायम करनेमें लगे हुए हैं। और रावणके राज्यका एक मूल नियम यह है कि जो अपना अनुभूत वास्तव है उसपर परदा डालो। इसलिए हमारे बहुत-से कवि

और चमत्कार, भारी स्वरके उस वास्तवको नहीं मिलते हैं जिसे वे भोग रहे हैं क्योंकि वे उस वास्तवको इतना अधिक जानते हैं कि अति-परिचयके कारण भी उस वास्तवसे दूर भागना और उससे रहना चाहते हैं। अनुभूत वास्तवका आज जितना अनादर है उतना पहले कभी नहीं था।

यह नहीं कि आजका कथा साहित्य अयथार्थवादी है अथवा यथार्थ-विरोधी है, बल्कि यह है कि लेखक यथार्थके नामपर, अनुभूत यथार्थ (अपने जीवनके वास्तविक यथार्थ) से दूर निकलकर किसी औरके यथार्थसे कहानियाँ और उपन्यास गढ़ना चाहता है। मैं यह नहीं कहना चाहता कि हमारे लेखकके पास प्रतिभा नहीं है बल्कि यह कहना चाहता हूँ कि उसमें मानवीय अन्तरात्मा — मानवीय विवेक-चेतना — की हलचल मचानेवाली पीड़ा नहीं है क्योंकि वह जरूरतसे ज्यादा समझदार हो गया है, और समझदारीका यह तकाजा है कि जिस दुनियामें हम रहते हैं उससे हम समझौता करें।

आजके साहित्यकारका आयुष्य-क्रम क्या है? विद्यालय डिग्री और इसी बाद साहित्यिक प्रयास विवाह पर आधारित परिस्थितिजन्य मिलिन महानोंसे व्यक्तिगत सम्पर्क श्रेष्ठ प्रकाशकों-द्वारा अपनी पुस्तकोंका प्रकाशन सरकारी पुरस्कार, अथवा ऐसी ही कोई विशेष उपलब्धि; और चालीसवें वर्षके आस-पास अमरीका या रूस जानेकी तैयारी किसी व्यक्ति या संस्थाकी मार्फत अपनी कृतियाँका अंग्रेजी या रूसीमें अनुवाद किसी बड़े भारी सेठके यहाँ या सरकारके यहाँ ऊँचे किस्मकी नौकरी।

अब मुझे बताइये कि यह वर्ग क्या तो यथार्थवाद प्रस्तुत करेगा और क्या आदर्शवाद? स्वामी विवेकानन्द आजसे कोई सौ बरस पहले यह घोषित कर चुके थे कि भारतके उच्चतर वर्ग नैतिक रूपसे मृतक हो गये हैं। वे कहते हैं "भारतकी एकमात्र आशा उसकी जनता है। उच्चतर वर्ग दैहिक और नैतिक रूपसे मृतवत् हो गये हैं।"

अगर उच्चतर वर्गोंकी यह हालत उस समय थी तो आज हम सिर्फ

यह कहूँगे कि इस समय भारतका उच्चतर वर्ग नैतिक रूपसे खूब प्रबल हो गये हैं और वहाँतक नैतिकताका प्रश्न है वह न पहले कभी थी न आज है। नैतिकताके स्थानपर आज सिर्फ सौदेबाजी और अवसरवादिता है। स्वामी विवेकानन्दने एक बार यह भी कहा था मैं एक समाजवादी हूँ इसलिए नहीं कि वह एक सर्वगुण-सम्पन्न-सम्पूर्ण व्यवस्था है बल्कि इसलिए कि रोटीके अभावकी अपेक्षा आधी रोटी बेहतर होती है। अन्य व्यवस्थाओंकी परीक्षा की जा चुकी और उनमें अभाव ही अभाव पाये गये। अब इस (व्यवस्था) की भी परीक्षा कर ली जाय — अगर और किसी बातके लिए नहीं तो केवल नवीनताके लिए ही क्यों न सही! ध्यानमें रखिये ये बातें जो स्वामी विवेकानन्दने कही रूसी राज्य क्रान्तिके पहले कही गयी हैं।

मैंने स्वामी विवेकानन्दका नाम क्यों लिया। इसलिए कि अब मैं बुजुर्ग होने जा रहा हूँ और पीछेकी ओर देखनेका अभ्यास कर रहा हूँ। लेकिन यह भी मैं बता देना चाहता हूँ कि आजका उच्चतर वर्ग अधिक जड़ और अधिक प्रतिगामी हो गया है। वह इस समय साहित्यमें ऐसे विचारोंका प्रचार करना चाहता है जिनके द्वारा हमारा साहित्यिक व्यक्ति अनुभूत वास्तवोंकी यथार्थिकता और मानवीयतापर परदा डाल दे और वह जनताकी ओर उन्मुख न हो। जनताके विरोधका एक उदाहरण लीजिये। हमारी नयी कवितामें बहुत बार, ऐसे भाव-विचार प्रकट किये जाते हैं जो नितान्त प्रतिक्रियावादी हैं। 'नयी कविता की 'फ़ार्म'का सवाल नहीं है' सवाल है उन दृष्टियोंका जो मेरे ख़यालसे बिलकुल ग़लत हैं ग़लत ही नहीं बल्कि प्रतिक्रियावादी हैं।

आजके युवककी बाह्य स्थिति और अन्तःस्थितिका वर्णन करते हुए एक कवि कहता है कि अगर बाह्य जगत्में काम करना पड़ा तो लामुहाला मुझे 'भीड़' बन जाना पड़ेगा मैं 'जुलूस में शामिल हो जाऊँगा' लेकिन 'भीड़ और 'जुलूस तो मनुष्यके व्यक्तित्वके परिहारका अन्तर्व्यक्तित्वके संहारका सूचक है इसलिए मेरी मुक्ति कहीं भी नहीं है।

एक पुराना प्रयोगवादी कवि भी 'भीड़'से घबराता है। भीड़के प्रति भयानक प्रतिक्रिया करते हुए वह उससे दूर हटना चाहता है, 'भीड़'के प्रति घृणा व्यक्त करता है।

निस्सन्देह ये दोनों कवि अपनी तरहसे अपनी बात कहते हैं मेरी तरहसे नहीं किन्तु ऊपर मैंने उनकी दृष्टिके सम्बन्धमें लिखा है, न कि उनकी विशिष्ट पंक्तियोंके विशिष्ट आशयके सम्बन्धमें।

कोई भी बुद्धिमान व्यक्ति यह जानता है कि एक स्थानमें एकत्र संगठित जनता भीड़ नहीं है, क्योंकि वह संगठित है। जहाँ संगठन है वहाँ एक प्रेरणा और एक उद्देश्य भी है। जहाँ एक प्रेरणा और उद्देश्य है वहाँ एक स्फीत और सक्रिय चेतना है। देश-विदेशके पिछले इतिहाससे हमें यह सूचित होता है कि संगठित जनताने असाधारण काम किया है।

हाँ यह सही है कि इस संगठित जनताकी प्रेरणा और उद्देश्यको देखकर ही यह निश्चित करना होगा कि यदि वह प्रेरणा और उद्देश्य उचित है तो वह संगठित एकत्रीकरण भी सर्वथा उचित है। और यदि वह प्रेरणा और उद्देश्य गलत है तो वह संगठित एकत्रीकरण भी अनुचित है।

किन्तु हमारे कई नये कवियोंको उस एकत्रीकरणसे ही डर लगता है, जिसे जनताका सामूहिक रूप कह सकते हैं। उसे सामूहिकतासे चिढ़ है। क्यों?

इसलिए कि पश्चिमी विचार-पक्ष उसे वैसा ही सिखाते हैं। उसे सिखाया गया है कि सचेत आत्म-निर्णीत विवेक परक संदर्भसे शून्य होकर व्यक्ति अपनेको समूहमें विलीन कर देता है। इसलिए हे जागरूक सचेत महानुभाव तुम अपनेको समूहमें विलीन मत करो।

दूसरे शब्दोंमें जनता समूह है—वह अन्ध है, अन्धकार-ग्रस्त है वह जल्दी ही भीड़ बन जाती है। उसका साथ मत दो। तुम सचेत व्यक्तित्व वाला प्राण-केन्द्र हो। उसमें अपने आपको विलीन मत करो।

अपने अन्तिम निष्कर्षमें यह विचारधारा अत्यन्त प्रतिक्रियावादी है,

यह जनके प्रति घृणापर आधारित है, और बुद्धिजीवियोंको जनतासे अलग करके रखनेका एक उपाय है।

यह विचारधारा अबतक भारतमें नहीं थी। वह इस समय उपस्थित है। सब नए कवि जनताको घृणा नहीं करते हैं। लेकिन कुछ ऐसे हैं जो इस प्रतिक्रियावादी विचारधाराको अपनाते हैं। यह विचारधारा नयी है।

हमारे विश्वविद्यालयोंके कुछ केन्द्र ह्रासग्रस्त साम्राज्यवादी देशोंकी विचारधाराओंको हिन्दीमें प्रचलित करते हैं। प्रचारके कई तरीके हैं। जैसे गोष्ठी परिसंवाद सेमिनार प्रकाशन इत्यादि।

भारतके उच्चतर वर्गोंके बहुतसे कलाकार ठेठ पश्चिमी साम्राज्यवादी विचारधाराओंको अपनाकर उनका प्रचार करते हैं। उन विचारधाराओं और दृष्टि-बिन्दुओंका प्रचार साहित्यमें भी होता है। फ़र्क़ यह है कि यह विचारधारा अधिक सूक्ष्म अधिक युक्ति-युक्त होकर, औचित्य और सुरुचि-का जामा पहनते हुए साहित्यमें उपस्थित होती है। ऐसी विचारधाराएँ जन-भय और जन-घृणापर आधारित हैं। भारतके उच्चतर वर्ग पश्चिमके साम्राज्यवादी देशोंकी अद्यतन राजनैतिक और सांस्कृतिक मनोवृत्तियोंको आत्मसात् करते हुए अपने सांस्कृतिक प्रभावको विस्तृत करना चाहते हैं। छोटे या मझोले मध्य-वर्गके महत्वाकांक्षी लेखक पद और प्रतिष्ठाके लोभमें वहींके दरवाज़े जाते हैं। उन्हींसे सामंजस्य स्थापित करते हैं और जाने या अनजाने साहित्यमें उन्हीं उच्चतर वर्गोंकी अद्यतन राजनैतिक सांस्कृतिक मनोवृत्तियोंके उन्हींके प्रभावों और विचारोंके उन्हींकी वृत्तियों और भावों-के संवाहक बन जाते हैं। यह एक वास्तविक जीवन-तथ्य है। इससे इनकार नहीं किया जा सकता। यहाँतक कि उनके दरवाज़े जाकर उनकी कृपासे सभ्य जीवनकी सुन्दर साज-सज्जा प्राप्त करके उन अपनोंसे घृणा और तिरस्कार करने लगते हैं कि जिनमें वे जनमे थे। उन अपनोंके जीवनकी बदरंग सूरत उनमें उनके विरुद्ध एक तड़पती हुई प्रतिक्रिया पैदा कर देती है। उन अपनोंसे हटकर, वे अपने स्वामियों या उच्च सत्ताधिकारियों या

हुई है केवल अपनेको निःसहाय अनुभव करता है। यदि यह कवि हुआ तो सहज मानवीय आशा-आकांक्षाओंकी पूर्तिके सामाजिक वातावरणके अभावमें उसके काव्यात्मक रंग अधिक श्यामल अधिक बोझिल और अधिक आत्म-ग्रस्त हो जाते हैं।

हाँ तो मैंने अपनी एक कवितामें उन्हीं रागकी रंगोंका प्रयोग किया है। अन्तर केवल यह है कि इस श्यामलताके कार्य-कारण सम्बन्ध भी वहाँ प्रस्तुत किये गये हैं। अब कविता कोई निबन्ध तो है नहीं कि जिससे श्रोताओंको कारण हालातकी जानकारी मिले न वह कोई नाटक है जिसमें पात्र प्रस्तुत होकर मूर्त रूपसे जीवन-यथार्थ उपस्थित करते हैं। कविता एक संगीतकी तरह अन्य सब कलाओंसे अधिक अमूर्त है। वहाँ जीवन यथार्थ केवल भाव बनकर प्रस्तुत होता है, या बिम्ब बनकर या विचार बनकर। कविताके भीतरकी सारी नाटकीयता वस्तुतः भावोंकी गतिमयता है। उसी प्रकार कविताके भीतरका कथा-तत्त्व भी भावना इतिहास है।

तो फिर ऐसी स्थितिमें यह असम्भव नहीं है कि कविताको अनेक असम्बद्ध गद्य चित्रोंमें प्रस्तुत किया जाये। अथवा अनेक असम्बद्ध गद्य-चित्र कुछ इस तरह आलोकित और दीप्तिमान हो उठें कि छन्द बन जायें गतिमान हो जायें और एक विचार दिशाकी ओर प्रवाहित हो सकें।

पता नहीं क्यों और कैसे मैंने एक काव्य-कथा लिख दी। निस्सन्देह उसमें कथाका केवल आभास है, नाटकीयताकी केवल मरीचिका है। वह विशुद्ध आत्मगत काव्य है और उस काव्यके रंग साँवले हैं बिल्कुल साँवले। भय आतंक अनिश्चय जिज्ञासा कुतूहल और समाधान घबराहट और दुश्चिन्ता उसमें झलक उठती है। वह असलमें एक एलिगेरी है — एक रूपक है।

वह रूपक क्या है?

एक व्यक्ति है, जो समझता है कि वह एक ऐसे अहातेमें चला आया जहाँ पहुँचना प्रतिबन्धित है। उस अहातेके भीतर एक बंगला है — पुराना-

गुज़रता। बंगला रहस्यमय है। वह सूना है। वहाँ उसे एक आदमी मिलता है जो गुप्तचर प्रतीत होता है। एक दूसरा आदमी मिलता है जो बिल्कुल पागल है। कविताके अन्तमें बताया जाता है कि इस बंगलेकी दीमकें ज़मीनके भीतर-भीतर चलती हैं व कई देशोंमें जा निकली हैं वे शहरके सांस्कृतिकमें भी चुपचाप पहुँच गयी हैं और मानव-मस्तकके भीतरके सर्वोच्च स्थानपर भी। इस बंगलेसे सबने अपना-अपना सामंजस्य स्थापित कर लिया है। इसी सामंजस्य-स्थापनाके फलस्वरूप सब लोग अन्दरसे टूट गये हैं उनके दिलकी कई फाँकें हो गयी हैं। इसी कारणसे प्रतीत होता है कि वहाँ एक भयानक-सत्ता है। अर्थात् एक नकारवाद है। संसारमें यह बंगला काम-लोभकी सर्वव्यापिनी सत्ताका प्रतीक है जिससे सामंजस्य और सन्तुलन स्थापित करके लोगोंने अपने आपको झुठला दिया है। बंगलेके भीतर आत्माकी हत्या हो चुकी है। और इस हत्याकाण्डसे सब लोग परिचित होते हुए भी चुप हैं क्योंकि वे उस बंगलेकी सत्तासे सामंजस्य स्थापित किये हुए हैं।

कथामें यह रूपक एक सिलसिलेसे सामने आता है, लेकिन कवितामें यह सिलसिला टूट जाता है उसी तरह जैसे स्वप्नके भीतर स्वप्न आते हों – उलट-पुलट होकर। कवितामें मैंने उस उलट-पुलटपनका निर्वाह करनेका प्रयत्न किया है।

सोचता हूँ कि अपनी इस प्रदीर्घ कविताको किसी कहानीका रूप दे दूँ। सम्भव है कहानीकी कोई मासिक पत्रिका मुझे कमसे कम पन्द्रह बीस रुपये दे दे। इससे मैं अपने मित्रोंके सामने यह सिद्ध कर सकूँगा कि मैं अयोग्य नहीं हूँ और रुपये कमा सकता हूँ। मुंशी लिखनेका काम मैं चार दिनके बाद करूँगा। क्यों ठीक है न?

■

# डबरेपर सूरजका बिम्ब

जब उससे मैं सड़कपर मिला, मुझे लगा कि वह ठीक बात करनेके मूडमें नहीं है। राहमें मुझे देखकर वह खुश नहीं हुआ था। उसकी शर्टकी पीठ पसीनेसे तर-बतर थी, बाल अस्त-व्यस्त थे। और चेहरा ऐसा मलिन और क्लान्त था मानो सौ जूते खाकर सवारी आ रही हो। तत्काल निर्णय लिया कि वह सरकारी दफ़्तरसे लौट रहा है, कि वह पैदल आ रहा है, कि वह यहाँ अहलकारको किसी ऊँची या नीची साहित्यिक या राजनैतिक स्कीमका ही एक हिस्सा है, कि वह मुझे फ़र्स्ट बनाव मूड-मूडमें देख सिर्फ़ आगे बढ़ जाना चाहता है क्योंकि वह वयमें बड़ा होकर, कॉन्ट्रास्ट खड़ा नहीं करना चाहता।

पुराने ज़मानेमें भूखे व्यक्तिको अन्न देनेसे जितना पुण्य मिलता था आधुनिक कालमें शायद उससे भी अधिक पुण्य श्रमसे मलिन और थके हुए व्यक्तिको एक कप गरम-गरम चाय प्रदान करते हुए दो मीठी बातें करनेसे मिल जाना चाहिए। मेरे इस तर्कका आधार यह है कि आजकल सच्चा श्रम जिससे चेहरा सूख जाता है, पसीना आता है, कपड़ोंकी इस्तिरी बिगड़ जाती है, औंछे हुए बाल अस्त-व्यस्त हो जाते हैं, उँगलियोंको स्याही लग जाती है, आँखें कमज़ोर हो जाती हैं, अपनेसे बड़े पदाधिकारियोंके मारे दिल धक-धक करता है। मतलब यह कि कम-से-कम मानवोचित सुविधाओंमें अधिक-से-अधिक श्रमकी अमूल्य-मूर्ति — दुनियाकी तो छोड़ ही दीजिए — अपने भाइयोंकी, उनकी आँखोंमें भी हज़ार सहानुभूतियोंके बावजूद सूक्ष्म और स्थूल अनादरकी पात्र है, अवमाननाकी पात्र है। ट्रैजडी

तो यह है कि ऐसी मनुष्य-मूर्ति अपने स्वयंको औरोंकी भी अनादर और असम्मानकी ही पात्र होती है। इस विश्व-व्यापी और अन्तर्यामी अनादर और असम्मानकी धूल धारण कर, हृदयमें बासी कड़ुआ बाहर छिपे हुए थके त्रस्त और भ्रमित व्यक्ति जब अपने दफ़्तरोंसे बाहर दो मील दूर अपने घरकी तरफ़ लुढ़कते-पुढ़कते निकलते हैं तो उनके मनम और हमारे मनमें ममता कितना महान् आध्यात्मिक मूल्य अवतरित होता है, यह वर्णनातीत है!

इस तिराहेपर खड़े होकर मुझे उस व्यक्तिकी ज़रूरत महसूस हुई। वह मेरा परिचित था। आख़िर जब मैं इस कालमें अकेला खड़ा हूँ तो वह मुझसे बातचीत तो कर ही सकता था। मुझे लगता था कि जबतक मैं अपनी बकवास पूरी नहीं कर लूँगा मुझे चैन न मिलेगी।

मैं पान चबा रहा था। युवक था। ऐसे मौक़ेपर मनुष्य स्वभावतः बुद्धिमान हो जाता है। उसमें आत्म विश्वासकी तेजस्विता रहती है — वह दम्भ-स्वार्थी ही क्यों न हो। वह आशावादी होता है। वह नसीहत दे सकता है। वह दूर-दृष्टा होता है चाहे तो पैग़म्बर हो सकता है चाहे तो वह रोमैण्टिक प्रेमी बन सकता है। वाह-वाह! युवकपन तेरा क्या कहना! बिना श्रमके जो प्राप्ति होती है, करामात होती है वहाँ तू है!

पल-भर मैं संकोचकी गटर-गंगामें डूब गया। मैं रोबको (सचमुच) फ़र्स्ट क्लास कपड़े पहने था। बेहतरीन सूट। मैं गया था शहरके ऊँचे दर्जे के कुछ लोगोंसे मिलने। वहाँ या तो महँगी क़िस्मकी बारीक कपड़े पहनते थे या मैं कपड़े। आजकल मैं माया बेकार हूँ। अपने ही वतनमें शरणार्थी हूँ। सिफ़ारिश कुछ 'बड़े' आदमियोंके यहाँ जाकर, एक असिस्टेण्ट डायरेक्टर के पद (वह जगह अभी ख़ाली नहीं हुई थी लेकिन सुना था कि होनेवाली थी) के लिए कोशिश कर रहा था।

और क्योंकि आप ऐसे कपड़े पहन लेते हैं अपने घिसे-पिटेपनको ऐश्वर्यकी संज्ञा मानते हुए (थोड़ी देरके लिए ही क्यों न सही) अपने को 'बादशाह' अनुभव करते हैं! गौरव और गरिमाकी यह संवेदना!! तेरा

नाम सत्य है, तेरा नाम शिव है, तेरा नाम है सौम्य !

लेकिन शहरके उस फ़ैशनेबल मुहल्लेके अपने आत्मीयोंसे लौटकर मुझे आकस्मिक यह भावना हुई कि मैं अकेला हूँ कि अपनी असली मेंपीके साथीके साथ बैठकर ही मैं अपने आनन्दका वितरण और उपभोग कर सकूँगा। और इसी अन्त-प्रवृत्तिके अनजानी चाहके फलस्वरूप मैं ऑफ़िससे लौटते हुए उस व्यक्तिको आमन्त्रण दे बैठा।

लेकिन ज्योंही मैं उसके साथ चाय पीने लगा, हम दोनोंके बीच एक गहरीकी चुप्पीकी रेखा दूरीका माप-दण्ड बननेकी कोशिश करने लगी। मैंने उदारताकी पराकाष्ठा करते हुए उसके लिए एक कप चाय और मँगवा दी!

मैं अपने शरीरपर पड़े हुए कपड़ोंसे लगातार सचेत था। ये वस्त्र ही हैं कि जो मुझे उससे दूर ठेले जा रहे थे। इस संकोचको दूर हटानेके लिए मैंने कोट उतारकर रख दिया। गरमीके बहाने शर्टके बटन इस प्रकार खोल दिये कि अन्दर उसकी पहनी हुई जीर्ण-शीर्ण फटी बनियान लोगोंको दिखाई दे सके!

मैं चाहता था कि वह मेरे अन्दरकी चाहको देखे। लेकिन शायद वह अपनी धुनके धुँधलकेमें उड़ते हुए थके-हारे पंछीकी भाँति नीड़में समाना चाहता था। घर लौटना चाहता था।

मैं अपनेको उससे एक मन ऊँचा अनुभव न करूँ और उसकी महसूस ना था। न लेख छपनेके कारण उससे एक मन नीचा भी न अनुभव करूँ इसलिए उसका भी खुश करके उसके साथ हँस-बोल लेनेके लिए मैंने उससे पूछा, 'कल ऑल इण्डिया रेडियोसे मैंने आपकी कहानी सुनी। बहुत अच्छी थी! पढ़ी भी अच्छी गयी!"

उसने मेरी तरफ़ ध्यानसे देखा — यह जाननेके लिए कि मेरा इरादा क्या हो सकता है!

उसने प्रसन्नतापूर्वक कहा, 'अजी, आप तो बस—यार ही आलोचक

है, मुझे बताइये। मैंने विश्वास दिलाया कि उसकी कहानी बहुत अच्छी थी, क्योंकि वह सचमुच बहुत अच्छी थी। लेकिन उसका जी नहीं भरा।

उसने मेरी तरफ़ गौरसे देखा। वह एक पतला-लम्बा चेहरा था। कुदरतसे ज़्यादा ऊँचा माथा—शायद आगेके बाल कम होनेके कारण! मुझे ऐसे चेहरे पसन्द हैं। ऐसे लोगोंमें आप डूब सकते हैं और आपकी दुर्बलताओंको वे एप्रूव करने (मज़ा लेने) की ताक़त रखते हैं। कम-से-कम मेरा ऐसा ख़याल है। मेरे-द्वारा की गयी प्रशंसाके प्रति उसकी सन्देहकी दृष्टि मुझे बहुत-बहुत भायी। एक सच्चा लेखक जानता है कि वह कहाँ कमज़ोर है, कि उसने कहाँ सचाईसे जी चुराया है, कि उसने कहाँ लीपा-पोती कर डाली है, कि उसने कहाँ उलझा-चढ़ा दिया है, कि उसे वस्तुतः कहना क्या था और कह क्या गया है, कि उसकी अभिव्यक्ति कहाँ ठीक नहीं है। वह इसे बख़ूबी जानता है। क्योंकि वह लेखक सचेत है। सच्चा लेखक अपने खुदका दुश्मन होता है। वह अपनी आत्म-शान्तिको भंग करके ही लेखक बना रह सकता है। इसीलिए लेखक अपनी कसौटीपर दूसरोंकी प्रशंसाको भी कसता है और आलोचनाको भी। वह अपने खुदका सबसे बड़ा आलोचक होता है।

बेचारा सतह तल-ऊपर आलोचक यह सब क्या जाने! वह केवल बाह्य प्रभावकी दृष्टिसे देखता है। आलोचक साहित्यका दारोग़ा है! माना कि न्यायासन बहुत बड़ा कर्तव्य है—साहित्य, संस्कृति, समाज, विश्व तथा ब्रह्माण्डके प्रति। लेकिन मुश्किल यह है कि वह जितना ऊँचा उत्तरदायित्व सिरपर ले बैठा है अपनेको उतना ही महान् अनुभव करता है। और सच्चा लेखक जितनी बड़ी ज़िम्मेदारी अपने सिरपर ले लेता है स्वयंको उतना अधिक तुच्छ अनुभव करता है। उसे अपनी अक्षमता और आत्म-सीमाका साक्षात् बोध होता रहता है। ऐसा क्यों? इसलिए कि वह अपनी अभिव्यक्तिकी तुलना बीचमें पड़नेवाले केवल वस्तु-सत्यसे ही नहीं करता वरन् अपने स्वयंके साक्षात्कार-सामर्थ्यकी तुलना उस वस्तु-सत्यसे

वह दुबला-पतला चेहरा मेरे सामने उठावदार और उभारदार हो गया। उसमें भव्य गरिमा प्रतिबिम्बित हो उठी। मुझे लगा — उसका दिमाग़ खुद-ब-खुद सोचता है। उस व्यक्तिमें मेरी दिलचस्पी ज़्यादा बढ़ गयी। मैं उसके विचारोंको आदर-पूर्वक सुनने लगा।

उसने मुझे बोलनेका अवसर न देते हुए कहा, 'मैं तो सिर्फ़ मेहनत पर, लगातार मेहनतपर, उस मेहनतपर जो अपना पेट भी नहीं भर सकती, उस मेहनतपर जो बहुत उलझन है, उस सहनशील मनपर लिखनेवाला हूँ, उस मनका चित्रण करना चाहता हूँ, जिसका बदला कभी नहीं मिलता और जिसे आये-दिन आत्मविश्वास और त्यागकी नसीहत दी जाती है। मैं उस भयानक मशीनका चित्रण करनेवाली कहानी नहीं, बल्कि उपन्यास लिखनेवाला हूँ, जिसमें हर आदमी वह नहीं है जो वह वस्तुतः है या होना चाहेगा। उसमें मशीनका दोष नहीं। मशीन चलानेवालोंका गुरुतर अपराध है। इस मशीनकी लौह-भ्रमियामें पड़े हुए मानवी मनका मैं चित्रण करना चाहता हूँ। कहिए, आपका क्या ख़याल है?'

मैंने दो-तीन मिनिट तक जैसे साँस ही नहीं ली। उसने भाव-विचारोंसे न केवल मुझे प्रभावित किया था, वरन् दिमाग़पर दबाव डाल दिया था। मेरे सिरपर वज़न हो गया था।

मैंने धीरे-धीरे कहा, 'ज़रूर चित्रण कीजिए, ज़रूर लिखिए।'

'क्यों? लेकिन आप चुप हो गये।'

मैंने कहा, 'चुप नहीं, मैं सोच रहा था कि सिर्फ़ बहुत बड़ी थीम (विषय) उठा लेनेसे काम नहीं चलता। यह ज़रूरी है कि सिर्फ़ उतना ही अंश उठाया जाये जिसका मनपर अत्यधिक आघात हुआ हो। बड़ी भारी बिल्डिंग खड़ी करनेकी बजाय छोटी-सी कुटिया खड़ी की जाये तो अधिक अच्छा होगा।'

उसने कहा, 'सही है। आसमानका चित्रण खुले-आम-सुने मामनेके जैसे सवेरेके सूरजके बिम्बका चित्रण करना चाहिए, शायद यह मेरे जीवन-सूत्र

है अधिक शिष्ट होगा! उतना विनय मुझसे तब भी आएगा।' उस व्यक्तिके इस वचनमें आत्म-दयाकी हल्की-सी गूँज मुझे सुनायी दी।

मैंने देवतासे कहा 'इस आत्मदयाकी ज़रूरत नहीं। एक सच्चे आर्टिस्टका संघर्ष बहुत घुमावदार होता है। हाँ लेकिन आपकी इमेज बहुत अच्छी है। हम सब लोग ऐसे ही करते हैं जो अपने भीतर सुरक्षा प्रतिबिम्ब धारण किये हैं। पूरा वस्तु-सत्य इस इमेजमें आ गया है। इसीलिए वह महत्त्वपूर्ण है। हमारा परिश्रम भी तो थोड़ा नहीं है। हमारी साँस भी तो उखड़ी रहती है। डरते हुए तो मरा हुआ है तो प्रकृति-धन्य!"

एकाएक जैसे मैंने उसकी कमज़ोर रग पकड़ ली। उसमें आत्म-विश्वासकी कमी थी। अब सिर्फ़ सीमा तानकर लोग थोड़ा भाव खा लेते हैं और प्रभावशाली होनेके बहाने हर मामूलीसी ग़ैर-मामूली बनाकर दुनियाके सामने उसे पेश करते हैं तो जो चीज़ सही और सच्ची है वह क्यों न ऐंठे?

मैंने उससे कहा 'आजकल सचाईका सबसे बड़ा दुश्मन असत्य नहीं स्वयं सचाई ही है क्योंकि वह ऐंठती नहीं सज्जनताको साथ लेकर चलती है। आजकलके ज़मानेमें वह है आउट ऑव डेट। थी। इसलिए सत्य चुप सुपुप्त रहे और रहे तभी वह चल सकता है चल सकता है, बिक सकता है।"

वह और भी अप्रतिभ हो गया। किन्तु उसके चेहरेपर भीतरकी सुनीता रोशनी उजागर करनेके लिए मैंने उससे कहा "मोडरनेस ईज़ जीनियस (औसतकी अपनी प्रतिभा है)। यह पेटेका वाक्य है। मैं इसे उलटा करके पढ़ता हूँ।" मेरे कीमती कपड़ोंके अटने मुझे कुछ उत्साहित ही कर ही दिया था (लेकिन क्या मैं सच कह रहा हूँ?) यों ही हम दोनों जब विदा हुए, बहुत दोस्त बनकर विदा हुए।



# हाशियेपर कुछ नोट्स

बहुत समय तक मैं कलम लिये बैठा रहा। विमूढ़ और खोया-खोया सा। समझमें नहीं आया कि क्या करूँ। क्या लिखूँ और लिखनेके पहले क्या सोचूँ।

ज़रा इस परिस्थितिपर गौर फ़रमाइये। यह एक अजीब चीज़ है। ऐसे क्या लिखना है, यह मालूम है। लेकिन वह कलमसे उतरता नहीं। कमरेके दरवाज़ेसे गुज़रते हुए व्यक्ति अन्दर दीख पड़ते हैं। किन्तु भीतर आनेका साहस नहीं करते। भीतरवाले उन्हें अन्दर बुलाते नहीं शायद उन्हें कमरेमें न आना हो तो! उसी प्रकार विचार कमरेके दरवाज़ेसे झाँक जाते हैं अन्दर क्या है यह अन्दाज़से टटोल जाते हैं, लेकिन भीतर आना या तो पसन्द नहीं करते या उन्हें वैसा साहस नहीं होता। मैं भी उन बाहियात विचारोंको अन्दर आनेका विशेष आमन्त्रण नहीं देता।

किन्तु उन विचारोंकी मुद्रायें देखकर मुझे एक गये-गुज़रे ज़मानेकी याद आ गयी जब मैं कालेजका एक लड़का था। तब एक महान् व्यक्तिसे मेरा स्नेह हो गया। वह सचमुचका था या भूलभूल था मैं नहीं कह सकता। लेकिन यह सही है कि मेरे दिमाग़में एक ख़याली नदीसी धुन्ध जमी रहती।

अब होते-हुआते एक बात यों पैदा हुई कि उसने मुझे काफ़ी उलझनमें डाल दिया। वह यह कि उसके व्यक्तित्वकी चन्द बातें कुछ ख़यालात कुछ रवैयात कुछ तर्ज़-अन्दाज़ कुछ तौर-तरीक़े मुझे पसन्द नहीं आये।

जहाँतक दूसरे व्यक्तियोंका प्रश्न है मैंने यह कभी नहीं चाहा कि मैं अपनी पसन्दगीको एक मान-दण्ड या फ़ैसला उन पर प्रदान करूँ।

पसन्दगीको मैं कसौटी नहीं मानता। उसे कसौटीका रूप देनेकी मुझे न तब इच्छा थी, न अब।

दूसरे शब्दोंमें, क्या मैं अपनी प्रतिक्रियाओंकी सहीपनपर विश्वास करके उस व्यक्तिको दो-पैनी आँखोंसे देखते हुए, व्यक्तित्वका विश्लेषण करके विश्लेषित अंशोंको पुनः एक बार इकट्ठा कर उन्हें विरूपकी एक नये पैटर्नमें नये ढाँचेमें ढाल दूँ या शब्दोंकी भाँति उस छायाको उद्धारक आत्माके रूप-में [illegible] बनाकर जगमगाते हुए, नायक रूपमें उपस्थित करते हुए स्वयं स्वर्ग और नरककी हवा खाता रहूँ। संक्षेपमें, मैं आलोचनात्मक भावनाको प्रधान मान किसी तटस्थ बौद्धिक टीलेपर खड़े होकर दुनियाको देखूँ या स्नेहके भीतर पाये जानेवाले सहज विश्वासको किसी विशाल श्रद्धाका रूप देकर जीवनकी परम उपलब्धिको प्राप्त करूँ।

आजसे कई साल पहले मेरे एक मित्रने यह प्रश्न उठाया था। भावना में निश्चय ही एक सूक्ष्म बुद्धि होती है। और, मैं समझता हूँ, वह बुद्धि उस मित्रमें थी। बुझे हुए ज्वालामुखियोंवाले व्यक्तित्व कीर्तिकी पेंशन लेते हुए भले ही अपनेको धन्य मानते रहें, छोटी-सी एक सजग चिनगारी उन बुझे ज्वालामुखों से निस्सन्देह बड़ी ही है, हाँ, वह उन्हें चुनौती भी देती है। तो उस मित्रने उस भव्य किन्तु बुझे ज्वालामुखीका एक ऐसा विद्रूप चित्रण किया कि मैं हैरतमें रह गया।

मैंने उससे कहा, 'तुम्हारे भावोंसे लगता है तुम उन्हें बहुत चाहते हो।'

उसने कहा, 'बिलकुल। यही मेरी मुश्किल है। चूँकि मेरा ख़याल है कि मैं उनके व्यक्तित्वके हर एक पहलूको सहज भावसे पहचान जाता हूँ, इसलिए उनपर मुझे अधिकार जतानेकी भावना होती है। यह निराधार है। उस व्यक्तिमें कुछ ऐसा चमत्कार, कुछ ऐसा सम्मोह और कुछ इतनी ऊष्मा है कि मन उनके चारों ओर मँडराता है। लगता है कि बस हमेशा उनके साथ रहा जाये और कोई ऐसी

विशेषतः बात न की जाये जो हमारे सम्बन्धोंमें खोल डालती हो। मन करता है कि उनका कोई बड़ा काम कर लिया जाये अपने हाथसे उनके लिए कुछ तो अच्छा हो।

लेकिन इस भावनाके बावजूद मन उनका होकर नहीं रह सकता। इसलिए कि आकर्षणकी किरण चतुर्दिक प्रसारित होते हुए भी उस व्यक्तिके भीतर ऐसा कुछ है जिसे आप 'खोट' कह सकते हैं। वह सारल्य और भोलापन तो उनमें है ही नहीं, इसके विपरीत हर इच्छित कार्य या बातको न्यायोचित ठहरानेके लिए भाव-विचारोंका मायावी इन्द्रजाल तानना उनका कुछ इतना बड़ा भारा है कि लगता है कि उसके आसपास या तमाम मित्र-मण्डली जमा रहती है वह उसकी सक्रिय करतालीके सिवा कुछ नहीं करती। और वह करताली काहेकी?

एक नितान्त प्रतिक्रियावादी राजनीतिकी एक अत्यन्त कठोर स्वार्थ की एक विलासवत् भावकी — जिसका सम्बन्ध सिर्फ मैं से है!

मेरे मित्रके चेहरेसे पता चलता था कि वह उस व्यक्तिकी बहुत-सी अन्दरूनी बातें जानता है। बहुत-से ऐसे विचित्र तथ्य उसके पास हैं जिन्हें वह कभी ज़बानपर भी नहीं ला सकता। लेकिन फिर भी उस व्यक्तिको वह इतना चाहता है कि अगर वह उसकी तारीफ़ करनेपर उतर आये तो एक मर्मी कविकी भाँति वह पूरा व्यक्तित्व चित्र प्रस्तुत कर देगा। स्पष्ट है कि सामने बैठे हुए मेरे मित्रमें एक ऐम्बीवेलेन्स एक दुमुँहापन है! उसने जिससे अत्यन्त हार्दिक रूपसे चाहा है उसीका परित्याग करनेपर वह मजबूर हुआ है। इस ऐम्बीवेलेन्सके शिकार दिन काफ़ी लोग देखे हैं। वे एक ही व्यक्तिसे तीव्र घृणा और तीव्र स्नेह एक साथ करते हैं। उनकी घृणा और स्नेह — दोनोंमें एक घनिष्ठता है। किन्तु यह घनिष्ठता भी इतनी तीव्र होती है कि एक दूसरेके प्रति विरागका उपचार ओढ़नेके लिए मजबूर रहता है।

इस समय मेरे मित्रका चेहरा कटु और कठोर हो रहा था। मुझे यह

साहस ही नहीं हुआ कि मैं उसके पिताका नाम-धाम पूछूँ। वे उसके परम भक्त हैं। वह उन्हें जान मार सकता है, मैं नहीं।

किन्तु इतना सही है कि श्रद्धेयकी आलोचना करना भारतीय संस्कारके इतने विपरीत है कि कुछ मत पूछिए। हम अपने मनकी सज्जनताको लेखकके आलोचकसे अधिक प्रतिष्ठित बनाये रखते हैं। यह कितनी बड़ी आत्म वंचना है! इस आत्मवंचनाका कोई पार नहीं।

किन्तु यह बात बहुत ही महत्त्वपूर्ण है कि आलोचना हमेशा तटस्थ और निष्पक्ष नहीं हुआ करती। वह अक्सर दृष्टिकी बजाय मात्र एक भावना भर होती है, और जिसका कीमियापर उस भावनापर बनावटी धौंस जड़ देता है। उसकी कीमियागरी इतनी भयानक होती है कि वह हमारी सूरत बन्दर जैसी बना देती है जब कि हम खुद अपनी इस समझकी गिरफ्तमें रहते हैं कि हमारा चेहरा बहुत खूबसूरत है। मतलब यह कि मेरा खयाल है कि अन्धी श्रद्धासे अन्धी आलोचना एक भयंकर चीज है।

यह खयाल बिलकुल गलत है कि आलोचनाका सम्बन्ध बुद्धिसे और श्रद्धाका हृदयसे होता है। मानसशास्त्रपर लोगोंकी श्रद्धा हृदयसे नहीं बुद्धिसे उत्पन्न हुई है। और उसी मानसशास्त्रसे बहुतेरी आलोचना अन्धी भावनासे प्रेरित हुई है। किन्तु इस सिलसिलेमें मैं यह भी कहूँ कि किसी भी व्यक्तिपर एकात्म श्रद्धा सम्भव है। चाहे वे अपने माता हों या पिता। पहले वे मनुष्य हैं उनका अपना चरित्र है। इस चरित्रको देखनेके लिए आवश्यक निर्मम तटस्थ भाव हममें चाहिए।

मैंने उसके सामने ये बातें रखीं तो उसने दुःखी होकर मेरी तरफ देखा। उसने बताया कि हृदयका व्यापार सभी जगह है। युद्ध ऑपरेशन थियेटर और प्रेम-प्रसंग — इन सभी जगह उसके सम्बन्ध हैं।

इस समस्याको जरा आप समझिए। इस पूरे प्रसंगके पीछे एक विशेष प्रकारकी भावुकता है। इसे आप दार्शनिक भावुकता कह सकते हैं। मैं उस व्यक्तिमें व्यक्ति नहीं किसी गुण-शक्ति या सत्ताका दर्शन कर रहा

है इसीसे वह व्यक्ति मुझे प्रिय है। किन्तु ज्यों ही उस गुण-दशाको मैं खण्डित होते देखूँगा मैं उस व्यक्तिको छोड़ दूँगा और उस व्यक्तिको यह समझमें ही नहीं आयेगा कि फलाँ-फलाँने, जो अबतक मेरा भक्त था मेरे यहाँ आना क्यों छोड़ दिया।

उसने कहा मैं मानता हूँ कि यह एक सब्जेक्टिव आत्मग्रस्त रवैया है। किन्तु वह कितना खूबसूरत है! मित्रके व्यक्तित्वमें गुणोंकी अपेक्षा किये बिना मैं कैसे रह सकता हूँ? उसमें उन गुणोंका जो पूरा मनोहर समुदाय है। वह यदि न हो तो बताइए मित्रता मोहित कैसे हो? उसमें वह ललक कैसे पैदा हो? यदि एक दूसरेमें गुणोंकी अपेक्षा न रहे तो मित्रता रह नहीं सकती — और चाहे जो हो। एक विशेष प्रकारके स्नेह का नाम मित्रता है। वह अपने प्रियके पूरे व्यक्तित्वके आकलन-ग्रहणपर टिकी हुई है। मैं उस दोस्तीको बात नहीं कर रहा हूँ जिसे आप सिर्फ सामाजिक अर्थमें लेते हैं।

मैंने कहा, यह सब सही है। लेकिन भय तो यह है कि कहीं उसके गुणोंके आकलनकी आड़में अपनी पसन्दगी तो उस व्यक्तिपर नहीं थोप रहे हैं। मानव-स्वभावका ताना-बाना बहुत गहरा और सूक्ष्म होता है। हमें उस स्वभावका सिर्फ विश्लेषण करके छोड़ देना चाहिए। यदि वह विश्लेषण हमारे अनुकूल न निकले तो दुखी होनेकी जरूरत नहीं और सचमुच अनुकूल निकले तो बात ही क्या है! वाह-वाह!

मित्रने कहा 'यह बात हम नहीं मानते। यदि हमारे हृदयके सम्बन्ध हैं तो हम उनके आधारपर इतना तो कहते ही कि तुम्हारी फलाँ बात पसन्द नहीं और फलाँ बात पसन्द है और हम चाहते हैं जो बातें हमें नागवार हैं तुममें वह हों ही नहीं। अगर किसी पराये आदमीके सम्बन्धमें यह बात होती तो बात अलग थी।

मैंने कहा 'यह तो ठीक है। किन्तु जो मित्र आपके श्रद्धेय हैं उनसे दूरी तो आप बनाये रखते ही हैं। एक ओर स्नेह और दूसरी ओर दूरी

इस बातको सुनकर हम दोनोंको हँसी आ गयी। बात बिलकुल मालूम है। आलोचनाका कार्य वस्तुतः सिद्धान्तोंके प्रकाशके अलावा एक सूक्ष्म कौशल भी है। मैंने उससे कहा — इसीलिए कहता हूँ कि हम आलोचना करते वक्त गलतियोंके लिए कम-से कम पच्चीस-तीस प्रतिशत हाशिया छोड़ दें — अगर हम 'है' के बदले 'हो सकता है', 'सम्भव है', 'कदाचित् यह भी हो' इस तौरसे बात करें और मानवज्ञान और अपने स्वयंके ज्ञानकी साक्षात् सीमाएँ प्रत्यक्ष ध्यानमें रख उतना मार्जिन अपनेको और दूसरोंको प्रदान करें, तो बहुतेरे हृदय-दाह समाप्त हो जायें और हार्दिक तथा वैचारिक आदान प्रदान अधिक सुगम या सरल हो। क्या मैं गलत कह रहा हूँ?

मैंने अपने मित्रकी आँखोंकी तरफ़ देखा। मुझे लगा कि वह मुझसे सहमत है।



# सड़कको लेकर एक बातचीत

इन्दौरमें मेरे घरके पड़ोसमें नीमका ऐसा विशाल शतमुख वृक्ष था जिसपर हजारों कौए बैठे रहते। सुबह आँख खुलते ही कौओंकी विविध काँव-काँव कानोंमें समा जाती। शामको जब आसमानकी लाली डूबने लगती तो उनकी पुकारमें एक अजीब उदास लेकी आ जाती लगता कि मनके भीतर जो बहुत-कुछ दबा है वह सम्मिलित अस्पष्ट बोधक कर्कश घन-स्वरोंमें बाहर एकदम निकला चाहता है।

इन दिनों मेरी हालत अलमस्त नहीं है। फ़क़त इतना ही है कि मैं कुछ भिन्न बात कहना चाहता हूँ चूँकि मैं कौआ नहीं हूँ। जो नहीं कहा गया है वह शामको घर लौटते वक़्त दिमागकी दीवारोंसे टकरा-टकरा जाता है।

विचारोंमें एक विचित्र प्रकारकी उत्तेजना होती है। इस उत्तेजनाको यदि पी लिया जाय तो वह दिलको तकलीफ़ देती है। मैंने लिख डालनेकी भी बहुतेरी कोशिश की। लेकिन जितना बात इतनी तीव्रता-पूर्वक अपनी शाखा-प्रशाखाएँ विकसित करती जाती है, उन्हें फैलाती जाती है कि मुश्किलोंका सामना करना पड़ता है। उसके विस्तार विकासकी गतिके साथ-साथ आत्मस्थापीन मनकी गति बराबर बनाये रखना बहुत कठिन हो जाता है। यह मामूली अनुभव नहीं है।

लेकिन इतनेमें मेरे एक मित्र आ ही गये। उन्होंने जो कुछ मैं हूँ उससे पिण्ड छुड़ानेका काम किया।

मैंने मुस्कराकर कहा "बड़ा अच्छा हुआ आप आ गये। कुशल तो है?

उन्होंने जवाब दिया 'मेरी रचना वापिस आ गयी।'

मेरे माथेपर बल थे। मैंने चिन्तित होकर पूछा ऐसा क्यों?

उन्होंने कागज सामने रख दिया। सम्पादक महोदयने कुछ पंक्तियाँ निकाल देनेका आदेश दिया था। रचना बहुत अच्छी थी। वे खूब तारीफ कर गये थे। उन्होंने हा माँगी थी इसलिए भेज भी दी गयी। सम्पादक सज्जन साहित्य-कलाके एक नेता भी हैं। उनकी बातमें एक वजन है। व गम्भीर व्यक्ति हैं। कलाका मम समझते हैं। नवयुवकोंको प्रोत्साहन देनेकी दृष्टि नहीं वरन् नयी प्रभावकी मौलिकता और सूझबूझके कायल होनेके कारण वे नयी प्रवृत्तियोंमें रुचि भी बहुत अधिक रखते हैं।

उनके विचार मुझे नहीं जमते। किन्तु फिर भी व मेरे लिए और मेरे मित्रके लिए आदरणीय हैं। यदि विचारोंमें मेरा उनसे मतभेद हो जाता तो वह विस्मयनीय बात न होती। वह स्वाभाविक ही था।

मैंने विषय बदल दिया है। मन जैसे कहीं अनावश्यक रूपसे पूछ रहा था।

किन्तु मेरे मित्र अजीब आदमी थे। एक अरसेसे मैं यह सोच रहा था कि उन्हें चोट है। फ़िजूल मिलते रहनेकी तरह आदत थी। पहले-पहले मुझे मालूम हुआ कि वे अच्छे आये। जरा घमण्ड रहेगा। लेकिन जब उन्होंने अपनी नयी कविताकी दुर्घटना बतायी तो उनपर मैं ज्यादा क्षुब्ध हुआ। यह सही है कि वे बहुत अच्छा लिखते हैं। उनके साथ मज़ा यह है कि वे साहित्यिक दुनियामें रात-दिन रहना चाहते हैं। मेरा स्वभाव या सिद्धान्त या प्रवृत्ति कुछ ऐसी है (मेरे नयापनसे भी शायद सही भी है) कि जो व्यक्ति साहित्यिक दुनियासे जितना दूर रहेगा उसमें अच्छा साहित्यिक बननेकी सम्भावना उतनी ही ज्यादा बढ़ जायेगी। साहित्यके लिए साहित्यसे निर्वासन आवश्यक है।

वे सज्जन साहित्यिक दुनियाकी सब खबरें मुझे बतौर दे जाया करते हैं। उनकी लम्बी चौड़ी शब्दो-विज्ञापन है। उनके परिश्रमके प्रति सराहना

जान गया कि वह उसकी एक खूबसूरत किंवदन्ती थी। फिर भी मैं खुश हो गया। उसे मेरी इतनी फ़िक्र तो है कि मुझे गम्भीर देखकर वह हँसाना चाहता है, मुझे दरवाजेसे बाहर निकालना चाहता है।

और, फिर, अकस्मात् अपने मुँहपर आ गया मेरा दोस्त।

उसने मुझसे पूछा 'जो कुछ आजकल चल रहा है नयी कविताके सम्बन्धमें उसमें अभिरुचिका भी एक 'रोल' है। है न?

वह जाने हुए तक सही कह रहा था। कविताके क्षेत्रके स्टेजमें (यदि उसे स्टेज कहा जाय तो) भावों आवेगके साथ किन्तु साफ़-साफ़ कह दी गयी थीं। उस मंचके पृष्ठ भाग रूपकमें कही गयी थी। अन्त भी एक रूपकसे किया गया था। दोनों रूपक अच्छे थे। किन्तु मध्यके स्टेजमें भावनात्मक सूक्ष्मतर आवेगके साथ प्रकट होना शुरू कर दिया। घुमे-फुल दूर भरे मरम पठार-सा वह अंश न केवल बहुत अच्छा था वरन् सही भी था।

समाजमें पायी जानेवाली कुछ अवसरवादी प्रवृत्तियोंपर उसमें गहरी चोट की गयी थी।

यह कविता यहीं कमज़ोर हो गयी!

अब इसके साथ-साथ एक तथ्य और लीजिए। मेरे एक परम प्रिय मित्रने 'आयरस' में एक लेख लिखते हुए घोषणा की थी कि नयी कवितामें हृदयके आवेगके आवेगात्मक बिम्ब ओज और आवेशका विशेष स्थान नहीं है। हो सकता है कि आधुनिक कविता गहरी न मालूम हो। किन्तु वास्तविकता यही है कि उसमें आवेगको स्थान नहीं। आजकी कविता बौद्धिक और आत्मीय है।

"इस वास्तविकताको मैं स्वीकार कर सकता हूँ। किन्तु उसे मैं परिवर्तित कथन करना चाहता हूँ। मैंने अपने सामने बैठे हुए मित्र से कहा।

और, स्वयं कुछ उद्विग्न होकर बोला, "इस आवेशको काट देनेका खास मतलब है।

मित्रने कहा, 'बिलकुल' यह कहता गया, 'जहाँ आवेश स्वभावतः नहीं है, वहाँ आवेश या आवेश छाया बिलकुल गलत है। पुरानी कविता यही किया करती थी। किन्तु जिन्दगीमें तो आवेश है, आवेग, उद्वेग, चिन्ता और क्षोभ है। वे उसे निकाल देनेवाले कौन होते हैं?'

मैं सिर्फ मुसकराया। बादमें मैंने कहा, 'पहली बात — नयी कविता आधुनिक भाव-बोधपर चलती है। स्वीकार है हमें। यही यह मान्यता है कि सबका आधुनिक भाव-बोध समान है। किन्तु यह दुर्घटना सूचित करती है कि आधुनिक भाव-बोधमें वह हिस्सा शामिल नहीं है जो आवेश-मूलक है। भाव-बोध करनेवाली वृत्तियाँ इतनी भिन्न भी हो सकती हैं और होती हैं कि अभिरुचि भी भिन्न-भिन्न हो जाती है। नयी कविता सम्बन्धी एक अभिरुचि मात्र 'तथ्य' सह सकती है, लेकिन 'आवेश-तथ्य' नहीं। दूसरी अभिरुचि नयी कविताका विश्वास अपनाते हुए भी आवेश-यथार्थको यथार्थकी संवेदनाके रूपमें प्रस्तुत करना चाहती है — इसलिए कि जिन्दगीमें वैसी परिस्थितियाँ हैं।

मेरी ही बातको उसने और अच्छे ढंगसे कहना चाहा। उसने कहा, "यह आवेश जिसमें एक तड़प पैदा करता है, एक फड़फड़ाहट भर देता है। इसलिए यह जमता नहीं। ऐसे आवेशको निकाल फेंको। इसलिए कि यह आवेग प्रतीकात्मक रूपसे प्रकट नहीं किया गया है। यदि वैसा होता तो ग्रहणीय हो जाता। सम्पादकको लगा कि यह आवेश व्यक्ति सम्बद्ध है, व्यक्तिगत है, आत्मीय नहीं। लेकिन उसे ऐसा क्यों लगा?"

मैंने उसे जवाब दिया, "इसलिए कि वह बौद्धिक रूपसे भद्र नहीं है। इसमें निर्णायक बात बौद्धिकता नहीं अखरता है। (कवितामें किसी शास्त्रीय प्रयोग नहीं किया गया था या कोई अजब शैली अपनायी नहीं गयी थी) यह भावना किसी प्रयोगकी नहीं है वरन् यह बड़ी रागमयतामिश्रीके

कुलीन मध्य वर्गसमर्थोंकी सभ्यताके कॉम्प्लेक्सेस पेश करती हैं। ये बड़ी बड़ी प्रान्तीय राजधानियाँ अब दिल्ली-जैसे बड़े-कैपिटलमें समा रही हैं। इससे शहरोंकी तरफ़ खिंचते आ रहे हैं।

उसको यह बात कुछ तो समझमें आयी और कुछ नहीं। उसने सिर्फ़ 'हाँ-हाँ' कहा।

मैंने अपनी बातका स्पष्टीकरण करते हुए कहा 'नयी कवितामें दो तबके काम कर रहे हैं। एक वे जो खाते-पीते वर्गके सुशिक्षित लोग हैं। इन्हें खूब अच्छी फ़ुरसत है। उसका वे सदुपयोग भी करते हैं। उन्हें महत्त्वपूर्ण पुस्तकें सुलभ हैं। वे कला-कुशल भी हैं। इसके अलावा उनमें-से बहुतेरोंमें वैज्ञानिक दृष्टि भी है।

'तुम शहरके या कस्बेके पढ़े-लिखे ग़रीब लोग हो। तुम्हारी परिस्थितियोंमें जीवनका मानवीय यथार्थ रसात्मक है। तुम एक यन्त्रचक्रमें पिस रहे हो। वहाँ फँसी हुई हालतमें तुम मानव-सम्बन्धका साक्षात्कार करते हो। तुममें क्षोभ और क्षोभपूर्ण यथार्थके अंकनके प्रति आवश्यक प्रति आग्रह होना स्वाभाविक है। उनमें इस आग्रहको अच्छी निगाहसे नहीं देखा जाता। तुम्हारे अपने यथार्थमें तुम न्यायपूर्ण संशोधन चाहते हो। उनके लिए यह कार्य उनके जीवन-सन्दर्भसे रहित है। अपनेको पीसनेवाली परिस्थितियों और प्रवृत्तियोंको उनके नंगे पाशविक रंगमें पेश मत करो। यह कला नहीं है।

'क्या वे ऐसा खुलकर कहेंगे? हरगिज़ नहीं। वे खूब चौकन्ने तो हैं कि सबके झंडेके मालिक बनें। किन्तु वे नयी कविताके विकासके सम्बन्ध में जो अभिरुचि बनाते हैं वह ऊपर ऊपरसे निर्दोष होते हुए भी उसका प्रभाव वे इस प्रकार करते हैं कि उपहासपूर्वक आलोचनात्मक कम व्यापक भावना रिप्रेज़ेन्टेशन न बन पावे—वह अधूरा छाप हो बनी रहे।

'अभिरुचिके संस्कारका ठेका उन्होंने ही नहीं लिया है। अगर चाहो तो इसे तुम भी खूब अच्छा निखार सकते हो। किन्तु उनकी कला

कुशलताकी उपेक्षा करना या उसपर अपना स्वत्वका अधिकार न करना ग़लत है।

मेरे इस प्रवेश-वाक्यांशको मेरा मित्र ध्यानपूर्वक सुनता रहा। उसने सिर्फ़ इतना ही कहा "हाँ आपने मेरे दिलकी बात कह दी।

किन्तु वह और भी आगे गया।

उसने मुझसे जो कुछ कहा वह मेरे लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। उन बातोंको मैं अपने शब्दोंमें रख रहा हूँ

"काव्य-सत्य भावना प्रसूत है किन्तु उस काव्य-सत्यका नैतिक उत्तरदायित्व है। हम उसे केवल काव्य-सत्य कहकर नहीं टाल सकते। वह सत्य हमारे व्यक्तित्वसे कुछ माँग करता है।

मैंने जवाब दिया "हाँ जो गुड़ नाट देकर ज़हर कौन चखाता! हम यदि ग़रीब मध्यवर्गमें पैदा हुए हैं तो हम उसकी भावस्थितियोंको ज़रूर बतायेंगे। प्रश्न विषयका भी है और दृष्टिकोणका भी। हममें-से बहुतेरे, ऊपरकी श्रेणीमें मिल गये हैं। वे हमारी भावनाएँ प्रकट नहीं करते कोई दूसरी दृष्टि प्रकट करना चाहते हैं।

वह मुसकुराया और शायद उसकी आँखोंके सामने वे ऐसे साहित्यिकोंके दृश्य खिंचे जो स्वयं बहुत ग़रीब घरानेमें ही पैदा हुए थे किन्तु अब वे काफ़ी अग्र-भागी उच्चीय घराने होकर न उनकी श्रेणीकी उपलब्धियोंके वास्तविक चित्रणोंमें रम सके न अपने बन्धु-बान्धवोंकी पीड़ा-भरी विवेक-दृष्टि ही अपना सके।



# एक मित्रकी पत्नीका प्रश्न-चिह्न

अगर आप मुझे सच कहनेकी इजाजत दें तो मैं आपसे यह निवेदन करना चाहूँगा कि व्यक्तियोंसे मेरा सम्बन्ध बहुत अजीब किस्मका है। इसका कारण यह है कि व्यक्तित्वका जो विश्लेषण मनमें अपने तईं कर रखा है उसका उस विश्लेषणसे कोई सम्बन्ध नहीं है जो मैंने उस व्यक्तिसे बचनेके लिए अपने लिए तैयार रखा है। मसलन हमारे एक दोस्त हैं। बहुत साधारण व्यक्ति हैं लेकिन अगर आप उनका विश्लेषण करते जायें तो न केवल असाधारण प्रतीत नहीं होंगे वरन् उनमें आपको दिलचस्पी भी बढ़ती जायेगी — एक गहरी वैज्ञानिक दिलचस्पी ! हाँ उनके बारेमें सच्ची और सही रायके लिए यह जरूरी है कि उनके प्रति देखनेकी आपकी दृष्टिमें कोई सूक्ष्मसे सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक स्वार्थ भी न हो। लेकिन मुझमें तो बहुतेरे सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक स्वार्थ हैं। इसलिए मैं एक विश्लेषण तो ऐसा तैयार करता हूँ जिसका अन्तिम उद्देश्य केवल अपनी आत्मरक्षा तथा उसके सम्बन्धमें अपनी दृढ़ताको और मजबूत करना है। मैंने जिन मित्रका जिक्र किया मुझे मालूम है कि अमुक समय अमुक अवसरपर, अमुक प्रकारसे वे मेरे हननके इच्छुक होंगे — यानी कि मुझे किसी-न-किसी गहरी उलझनमें डालेंगे।

उन मित्र महोदयने मुझे एक जमानेमें बड़ी गहरी मदद की है। वे मेरे संकटमोचक रहे हैं। उन्होंने जो मेरी मदद की वह हस्तामलकवत् थी हाथका मैल थी यद्यपि वह मेरे तईं महान् सहायताके रूपमें ही आयी। मुझे यह सहायता प्रदान करनेकी वजहसे उन्हें तकलीफ तो कुछ हुई ही नहीं

असुविधाका तो सवाल ही नहीं उठता। लेकिन अब व (मान लीजिए) मुझे दी गयी इस सहायताके फलस्वरूप मुझपर अधिकार तो क्या एकाधिकार मानते मुझे ऐसे सुझाव (मेरे लिए वे आदेश हैं) दे रहे हैं जिन्हें समझते आना मेरे लिए बहुत ही नामुमकिन है। वे कह रहे हैं कि मैं साल भर, उनके साथ उनके घरपर रहूँ। इसका मतलब यह हुआ कि मैं उनकी मुसाहिबी करूँ! बस उनके दरबारमें डटा रहूँ। उन्हें मेरे समय की कोई क़ीमत नहीं है। कहनेको तो उन्होंने यह कहकर रक्खा है कि मुझे उनकी बीबीको लॉजिक पढ़ाना होगा। पहली बात तो यह है कि उनकी बीबी कभी कोई लॉजिक पढ़ नहीं सकती। वे इस्लामिककी सीधी-सादी मुसकुराहट हैं! असलमें मेरा पेशा यह होनेवाला है कि मैं न सिर्फ़ पतिदेवकी वरन् पत्नी-महोदयाकी भी हृदय-गाथाएँ सुना करूँ! 'हृदयकी गाथाएँ' एक ऐसा शब्द-समूह है कि रातमें डरकर नींदसे उठ बैठता हूँ। इसका कारण है। यह दम्पति सारी बातोंमें एकदम व्यावहारिक है लेकिन मेरे प्रति आवश्यकतासे अधिक भावुक है। मैं आया कि उन्हें ऐसा लगता है जैसे मिठाईका थाल आ गया हो। उनके लिये मैं बहुत सीधा-सादा बहुत भला-भोला (यानी कमनीय रूपसे निर्बुद्ध — मूर्ख अपनको कैसे कहूँ) हूँ। बस यही मेरी सबसे बड़ी विशेषता है। अब उन्हें कैसे कहूँ कि मैं उनसे बचनेके लिए कई तरकीबमें चलता हूँ, कई बातों एक साथ चला जाता हूँ! मैं वस्तुतः उनसे घृणा करता हूँ क्योंकि उनके प्यारमें एक नाटकीयता है एक मनपोर आत्म बड़ भाव। स्पष्ट है कि उनकी बीबीको लॉजिक क्या पढ़ाऊँगा जब उन्हें देखते ही मेरे सरपर भी इस्लामिक सवार हो जाता है मुझमें न मालूम कैसी विरक्तिकी सिलकी आने लगती है!

मैं उनसे एकदम दूर और बहुत दूर निकल भागना चाहता हूँ। लेकिन जबतक मैं इस शहरमें हूँ यह असम्भव है। फिर मैं यह सोचने लगता हूँ कि आखिर वे मुझे इतना चाहते हैं तो इसमें उनका क्या दोष है! वे अपनी 'हृदयकी गाथाएँ' मुझे नहीं सुनायेंगे तो और किसे सुनायेंगे। यह

मेरी महान् मर्द-वृत्ति है कि मैं उनको टालना चाहता हूँ और अपने इस मनोवैज्ञानिक स्वार्थसे प्रेरित होकर मैं उनका विश्लेषण करने लगता हूँ। यह ग़लत है। यह असंगत है। यह स्वार्थ है।

फिर भी इस स्वार्थका एक ऐसा पहलू है जिसकी मुझे रक्षा करनी है। यदि मैंने उन्हें आत्म-समर्पण कर दिया तो समझ लीजिए कि मेरी शामत आ गयी। मेरे बाल-बच्चे मेरा स्वयंका व्यक्तिगत जीवन मेरा सुखका जितना-महत्त्व – यानी मैं-मैं-मैं – !!

— यह 'मैं' बेभाव नीलाम हो जायेगा। मैं इतना सस्ता नहीं हूँ। उन्होंने मुझपर उपकार क्या किया मेरी सारी ज़िन्दगी ख़रीद लेनेकी उन्होंने नैतिक क्षमता पा ली। और जब वे इस नैतिक दृष्टिसे उनके अपने फ़ायदेके समय मेरी निजी उपस्थितिके उनके अपने अधिकारका वे जो निर्मम प्रयोग करते हैं तो मैं हैरतमें पड़ जाता हूँ। उनकी यह अधिकार भावना मुझे अत्यन्त अविवेकपूर्ण मालूम होती है। और सिर्फ़ उसे ही बचाए रखनेके लिए मैं कल उनके यहाँ नहीं गया।

लेकिन मैं सोचता हूँ कि नैतिक दृष्टिसे प्राप्त अपना अधिकार छोड़नेके लिए कोई भी तैयार नहीं होता। मैं तैयार नहीं होता! आख़िर कमज़ोरीको उचित ठहरानेके लिए मैं भी तो मनुष्य बन जाता हूँ। इसलिए उनकी मनुष्योचित कमज़ोरीको मैं क्यों न मानकर चलूँ। और जो कमज़ोरी सब मनुष्योंमें हो सकती है वह कमज़ोरी नहीं बल्कि मनुष्यकी प्रकृतिका गुण-धर्म है!

इसलिए व्यक्तित्वके विश्लेषणका कोई दूसरा रूप होना चाहिए। मेरा अनुभव यह बतलाता है कि साधारणतः व्यक्तित्वका विश्लेषण करते समय विश्लेषक अपनी प्रकृति और स्वभावका ही अधिक प्रयोग करता है (यह स्वाभाविक ही है) किन्तु सुननेवालेको दिलचस्पी उसके विश्लेषणमें न रहकर, उस विश्लेषण-कर्त्ताकी प्रकृति-स्वभावमें

बनाता चढ़ जाती है। यह होता है। आपने भी इसका अनुभव किया होगा। तब बड़ा मजा आता है।

विश्लेषण-कर्ताके विश्लेष्यसे अधिक यहाँ विश्लेषण-कर्ता स्वयं महत्त्वपूर्ण बन जाये वहाँ मनुष्य स्वभावका पता चलेगा। इसीलिए मैं कहता हूँ कि विश्लेषित और विश्लेषकके बीच जो विचित्र और विशेष मानव-सम्बन्ध होते हैं उनकी विचित्रता और विविधता मेरी जिज्ञासाका विषय होनेके कारण मैं साधारणतः लोगोंके विश्लेषणोंपर अधिक विश्वास नहीं कर पाता। इससे अच्छा तो यह है कि विश्लेषित और विश्लेषकके बीचके मानव-सम्बन्धोंका अध्ययन किया जाये और उन मानव-सम्बन्धोंके सन्दर्भमें [illegible] विश्लेषित और विश्लेषकका भी अध्ययन हो।

एक विचारक मैं अपनेको बहुत ही भुलावापूर्ण स्थितिमें पाता हूँ क्योंकि मैं भी विश्लेषक हूँ और (विशेष मानव-सम्बन्धोंके आधारपर ही) विश्लेषण करता हूँ। तब मैं अपनेसे यह पूछता हूँ कि क्या मानव-सम्बन्ध-रहित होकर यानी अपनेसे ऊपर उठकर व्यक्तित्व-विश्लेषण सम्भव है? आज तक पहुँचा हूँ यह बिलकुल सम्भव है। मनुष्य अपनेसे परे जा सकता है। वह जाता भी है, गया था है और जायेगा भी। विभिन्न प्रकारसे प्राप्त अनेक तथ्योंका संग्रह कर वह अवश्य व्यक्तित्व-विश्लेषण कर सकता है और उसने किया भी है तथा वह करता भी जायेगा।

किन्तु उसका विश्लेषण सही ही है इसका क्या प्रमाण? इसकी कौन-सी कसौटी है? क्या वह छातीपर हाथ रखकर यह कह सकता है कि उसका विश्लेषण एकदम सत्य है? अगर मुझसे पूछा जाये तो मैं कहूँगा कि मेरे पास ऐसी किसी कसौटीका अभाव है। हाँ अपने अनुभवसे मैं यह कह सकता हूँ कि अमुक अमुक विषयमें यह सत्य है—खूब जाँची और परखकर। लेकिन मैं अपने अनुभवको ही मैं सत्यकी कसौटी नहीं मान सकता क्योंकि अपने किसी भी अनुभवको ही मैं सत्यकी कसौटी नहीं मान सकता क्योंकि मेरे किसी भी अनुभवका एक हिस्सा [illegible] अपने

प्रकृति-स्वभावसे उत्पन्न हुआ है। हाँ, यदि यह अनुभव सार्वजनिक हो जाय तो उसमें सत्यताकी मात्रा बढ़ जाती है। फिर भी अनुभवको अन्तिम कसौटी नहीं कहा जा सकता क्योंकि वह देश-काल-निर्मित है। सॉक्रेटीजको बहुत बुरा आदमी कहकर ही फाँसी दी गयी थी। और अनेक शहीद अपने जमानेमें बहुत बुरे बनकर ही मरे।

मैं इस पूरी उलझनको पूरी तरह सुलझा नहीं पाता। यह कठिन है और इसीलिए मैं अपने किसी विश्लेषणको अन्तिम माननेसे इनकार कर देता हूँ।

पता नहीं क्यों लोग स्वयं-कृत विश्लेषणपर जितनी दृढ़ आस्था और निष्ठा रखते हैं वह मुझे बड़ी ही अविवेकपूर्ण मालूम होती है। इसके विपरीत मैं स्वयं भी जो 'व्यावहारिक व्यक्तित्व-विश्लेषण' किये रखता हूँ वह मुझे समाधान और सन्तोष नहीं देता। देखिए न!

व्यक्तित्वके न मालूम कितने ही पहलू हैं जो मुझसे छिपे हुए हैं जैसे पंखुरीके भीतर पंखुरी अथवा प्याजकी परतोंके अन्दरकी परतें। इसके अलावा व्यक्तित्वका जो रूप आज हमें दिखायी देता है, वहाँतक स्थायी है हम नहीं कह सकते। तीसरे, सबसे बड़ी बात यह है कि व्यक्तित्वके निर्माणकी कार्य-कारण-परम्पराका यदि अध्ययन करें तो आप देखेंगे कि व्यक्तित्व-निर्माणमें चेतन-मनका रोल बहुत ही कम होता है और उसमें कम रोल संकल्प-शक्तिका। दोनोंके रोल निस्सन्देह कम होते हैं लेकिन होते हैं बहुत ही महत्त्वपूर्ण — इतने महत्त्वपूर्ण कि उन्हींके कारण मनुष्य मनुष्य है। फिर भी आप जिसे व्यक्तित्व या चरित्र कहते हैं वह चेतन मनके बहुत बाहर की चीज है मानों हीरेको धारण किये हुए एक चिह्न। आत्म-साक्षात्कार बहुत आसान है स्वयंका चरित्र साक्षात्कार अत्यन्त कठिन है। मैं अपना चरित्र-साक्षात्कार नहीं करता लेकिन मर्मीका चरित्र विश्लेषण करने बैठ जाता हूँ। और मैं जब उनके सम्मुख इस प्रकार विश्लेषण करने बैठ जाता हूँ तब उन्हें आघात होता

है इसलिए कि उनका चरित्र उनकी आँखोंसे ओट है और जब वे मेरा चरित्र-विश्लेषण करने लगते हैं तब मैं भी क्रुद्ध हो जाता हूँ क्योंकि मेरा चरित्र भी मेरी आँखोंसे ओट है। मतलब यह कि हम आँखोंसे ओट अपने कोनोंका विचार किसीको करने देना नहीं चाहते।

यह चरित्र आत्म-निर्मित तथा परिस्थिति-निर्मित होनेके कारण हम निर्णायक महत्त्व आत्म-तत्त्वको दें या परिस्थितियोंको—यह एक ऐसा प्रश्न है जिसका जवाब सन्तोषजनक और समाधान-कारक रूपसे अबतक नहीं दिया जा सका है। वैसे भी पहले मुर्गी आयी कि अण्डा – इस प्रश्नका उत्तर समाधानकारी रूपसे कहाँ मिला है? आत्म-पक्ष और परिस्थिति पक्ष एक ही वास्तविकताके दो अंग हैं। और इन दोनोंमें ऐसे गहरे अन्तःसम्बन्ध हैं जिनका सही-सही पूरा ब्यौरा देना नामुमकिन है।

इसलिए साहित्य मनुष्यके आत्मिक साक्षात्कारोंके बिम्बोंकी एक मालिका तैयार करता है। ध्यान रहे कि वह सिर्फ बिम्ब-मालिका है और उसका सारा सत्यत्व और औचित्य मनुष्यके जीवन या अन्तर्जगत्में स्थित है, चूँकि सभी मनुष्योंके अन्तर्जगत् होते हैं, इसलिए उनके औचित्य और सत्यत्वकी अनुभूति सार्वजनीन होती है। लेकिन ध्यान रहे कि अनुभूतिका होना सत्यत्वकी कसौटी नहीं है। और हम साहित्यमें रम जायें ही जायें उससे हमें शरम नहीं उसका एक पर्स्पेक्टिव, एक दिशा सूचन एक डायमेन्शन एक आकाश ही मिलेगा एक रोशनी ही मिलेगी – सिर्फ एक रोशनी। सत्यका प्रकाश सत्यसे भिन्न है? साहित्यमें प्रकाश ही प्रकाश है। किन्तु हमें प्रकाशित सत्योंको ढूँढ़ना है। हम केवल साहित्यिक दुनिया-में नहीं वास्तविक जीवनमें रहते हैं। इस जगत्में रहते हैं। साहित्यपर आवश्यकतासे अधिक भरोसा रखना मूर्खता है।

मतलब यह है कि हमारी इतनी बड़ी विवशताएँ हैं कि हम व्यक्तित्व या चरित्रके वैज्ञानिक विश्लेषणपर वाद-प्रतिवाद भरोसा नहीं रख सकते। हमें नहीं रखना चाहिए। फिर भी मनुष्यके पास वैज्ञानिक बुद्धि है, तटस्थ

भाव भी है और इसका समुचित प्रयोग अत्यन्त आवश्यक है और वहाँ तक अपने अपनेसे परे होकर इस प्रकारका वैज्ञानिक विश्लेषण जरूरी भी है। और मनुष्य उसे करता भी है।

किन्तु यदि उसकी सीमाएँ समझ ली जायें तो हम व्यर्थके राग-द्वेष और अपनको कटुताओंसे बच जाते हैं साथ ही आत्मरक्षा भी कर लेते हैं। और यदि तटस्थ निर्मल भावसे किया गया वैज्ञानिक विश्लेषण अपनी ही सत्यांश भी प्रकट करता है तो व्यक्तिपर हमारा अधिकार भी बढ़ जाता है। इसीलिए मेरा सुझाव है व्यक्तित्वका विश्लेषण दो प्रकारसे किया जावे। एक तो केवल विशुद्ध आत्म-हितके भावसे दूसरे सूक्ष्म-से-सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक स्वार्थोंको हटाकर। यदि हम अपने जीवनको एक उपन्यास समझ लें और हमारे जीवनमें आनेवाले लोगोंको केवल पात्र तो ज्यादा युक्ति-युक्त होगा। और हमारा जीवन भी अधिक रस-मय हो जायेगा।

लेकिन यह सब मैं क्यों लिख रहा हूँ? इसलिए कि आजकी जिन्दगी कुछ यों है कि उसमें एक दूसरेको लेकर बहुत ज़हर उगला जाता है। जितनी निम्न व्यक्तित्व-विश्लेषणमें बतलायी जाती है उतना ही वातावरण अधिक कड़ुआ हो जाता है। लगता है कि लोगोंको मिथ्या विश्लेषणकी आदत पड़ गयी है। यह बौद्धिक व्यवहार अहंकारका एक बड़ा भारी शिकार हो गया है। ऐसा क्यों? मध्यवर्गीय लोगोंमें बैठे-ठालेका यह मजेदार रोग उस ठलपनेको बताता है जो उनके हृदयमें व्याप्त है। व आपसे इस प्रकारके विश्लेषणमें जितनी घनघोर आस्था प्रकट करते हैं उतनी ही अनास्था मनुष्यके विकासमें होती जाती है। मैं अपनी अनास्था-से मुक्त होकर आस्थामें आ जाता हूँ व आस्थासे मुक्त होकर अपना अनजान ही या जानतेम भी मान-युक्त अनास्थामें विलीन होने लगते हैं। यह अच्छी बात नहीं है। इसलिए मैं अपने 'वैज्ञानिक चरित्र-विश्लेषण' को केवल काम-चलाऊ कार्यकारी मान्यताके रूपमें ही ग्रहण करनेको आग्रह करता हूँ। क्या यह गलत है?

यदि यह सही है तो मैं अपने उपकारी मित्र और उनकी पत्नी महोदयाके प्रति क्या न उन्मुख रहूँ ? जाकर मैं उनकी बीवीका मौखिक प्रार्थना।

लेकिन उस महिलाकी मौखिक पहलकी याद आते ही मैं अपनी ही इस डायरीको भूल जाता हूँ कि उसके बारेमें जो मैंने राय बना रखी है वह मित्र पत्नी-प्रकार अपकारी मान्यता है। मेरी साँस फूलने लगती है — मानो मुझे अब विकट परिस्थितिका सामना करना पड़ रहा है। आखिर मैं अनुभवोंको कैसे झुठलाऊँ ? उनके बिना तो ज्ञान असम्भव है। इन्हीं अनुभवोंके द्वारा ही मुझे दुनियाकी पहचान होती है। हाँ मैं यह मानता हूँ कि इस अनुभवसे ज्ञान प्राप्त करना या अज्ञान प्राप्त करना मेरी योग्यतापर, मुख्य उचित ज्ञान-तर्कोंपर ही निर्भर है। ज्ञानसे ही ज्ञान मिलता है। ज्ञानसे अज्ञानकी ओर जाया जाता है। अज्ञानसे ज्ञानकी ओर जाना — एक गोल-गोल वृत्तमें घूमना हुआ। इसीलिए मैं मौखिक पहलके अनुभवके दौरान इस बातका ध्यान रखूँगा कि आगे चलकर मुझे इस व्यक्तित्वके बारेमें कौन-सा नया ज्ञान यानी अज्ञानका ज्ञान प्राप्त होगा।

लेकिन मुझे अज्ञातसे डर लगता है। न मालूम कौन-सा अज्ञात अब मेरा इन्तज़ार कर रहा है। और मैं यह माननेके लिए प्रस्तुत हूँ कि हर तरहके अज्ञातके प्रति आकर्षित होना बुद्धिमत्ता नहीं है। मैं इस दुनियामें पड़ा रहता हूँ कि मुझे इलहाम होता है — इलहामके बगैर हम लोगोंका काम नहीं चलता। बात यह कि अपनी ज्ञानकी सीमाएँ और उसकी विवश दशाएँ समझो और इसीलिए अन्योंको सन्देहका फ़ायदा दो। किन्तु साथ ही इन विवशताओंसे पराजित होनेकी आवश्यकता नहीं। ज्ञानसे अज्ञातकी ओर जानेका कार्यक्रम बना डालो डरो नहीं। ज्ञानसे अज्ञातकी ओर जाना ही ज्ञानकी विवशताएँ टूटती रहेंगी उसकी धाराएँ टूटती रहेंगी लेकिन जिस दिनसे मात्र केवल ज्ञानसे ज्ञानकी ओर जायेंगे उस दिन ज्ञान

केवल अपनी ही कीलपर अपने ही आस-पास घूमते रहेंगे। यह अच्छा नहीं है। इसलिए आपको अज्ञातसे डरनेकी जरूरत नहीं। एक बार अज्ञातके एक हिस्सेको ज्ञात बना लेनेपर पहलेका 'ज्ञात भी कुछ नया रूप धारण करेगा। उसको यह नया रूप धारण करने दो उसकी इस क्रियामें बाधा मत डालो।



# नयेकी जन्म-कुण्डली : एक

मैं एक ऐसे व्यक्तिको जानता हूँ जिसे ( क्षमा कीजिए ) मैं एक जमानेमें बहुत बुद्धिमान समझता था। मुझे उससे बहुत आशाएँ थीं कि वह आगे चलकर एक मेधावी प्रतिभाशाली पुरुष निकलेगा। लोग समझते थे कि मैं उस व्यक्तिको अनुचित महत्त्व दे रहा हूँ। मुझे लगता था कि वह व्यक्ति हमारी भारतीय परम्पराका ही एक विचित्र परिणाम है। वह अपने विचारोंको अधिक गम्भीरतापूर्वक लेता। वे उसके लिए धूप और हवा-जैसे स्वाभाविक प्राकृतिक तत्त्व थे। शायद इससे भी अधिक। हर क्षण उसके लिए न वे विचार थे न अनुभूति। वे उसके मानसिक भूगोलके पहाड़ चट्टान खाइयाँ ज़मीन नदियाँ झरने जंगल और रेगिस्तान थे। मुझे यह भान होता रहता कि वह व्यक्ति अपनेको प्रकट करते समय स्वयंकी सभी इन्द्रिय-शक्तियोंसे काम लेते हुए एक आन्तरिक यात्रा कर रहा है। वह अपने विचारों या भावोंको केवल प्रकट ही नहीं करता था वह उन्हें स्पर्श करता था सूँघता था उनका आकार प्रकार, रंग-रूप और गति बता सकता था मानो उसके सामने वे प्रत्यक्ष, साक्षात् और जीवन्त हों। उसका दिमाग़ मोचेका एक चिमटा था या सुनारकी एक छोटी-सी चिमटी जो बारीकसे बारीक और बड़ीसे बड़ी बातको सूक्ष्म रूपसे और मज़बूतीसे पकड़कर सामने रख देती है।

लेकिन वह बात पुरानी हो गयी। अब मुझे लगता है कि मैं भी बुद्धि भ्रान्त हो गया हूँ। मुझे ऐसा लगता कि मेरे दोस्तकी बुद्धिमत्ताका कारण उसकी ज़िन्दगी ही उदासी थी न कि केवल मस्तिष्क-तन्तुओंकी हलचल।

एक साहित्यिककी डायरी

बारह वर्षों बाद जब एकाएक मेरी उससे मुलाकात हुई तब आनन्द और आश्चर्यका कोई ठिकाना न रहा। आनन्दसे भी ज्यादा आश्चर्य। भविष्योंकी धाराओंके बीच इतने बड़े-बड़े पहाड़ आ गये थे कि उन्होंने हमारी दिशाएँ भी बदल दी थीं। अब फिरसे मुलाकात हुई तो स्वभावत हमारा ध्यान उन पहाड़ोंकी लम्बाई चौड़ाई ऊँचाई-नीचाईपर गया। बारह वर्ष बाद अब जो हम दो हो गये हैं तो किस तरह?

उसके बाल सुफेद हो गये थे। लेकिन यह कहना मुश्किल था कि वह नौजवान नहीं है। यों कहिए कि वह भूतपूर्व नौजवान था। मतलब यह कि प्रभाव उसके वर्तमान रंग-रूपका न होकर उसके भूतपूर्व रंगरूपका होता था। मुझे यह असर अच्छा लगता। जी चाहता कि उसके बारेमें रोमैण्टिक कल्पना की जाये। लेकिन यह कहना मुश्किल था कि उसकी सुन्दरता उसके रूपकी थी या उसके माथेपर पड़ी हुई रेखाओंकी। कम-से-कम मुझे तो वे लकीरें अच्छी लगतीं। खूबसूरत कागज सुन्दर तो होता ही है लेकिन यदि वह कोरा हुआ और उसमें कोई मजमून लिखे हुए न रहे तो सौन्दर्यमें रहस्य ही क्या रहा? सौन्दर्यमें रहस्य न हो तो वह एक खूबसूरत चौखटा है।

सामने पीपलका वृक्ष है। चाँदनीमें उसके पत्ते चमचमाते काँप रहे हैं। चाँदनी और उसमें चित्रित हुई छायाएँ हमारे मनोलोकको एक नयी दिशा दे रही हैं। मुझे मालूम था कि मेरे मित्रके लिए शेले की ओड टू वेस्ट विण्ड उतनी ही दूर है जितना कि मेरे लिए स्क्वेयर रूट ऑव माइनस वन। लेकिन इसके बावजूद ये दूरियाँ हमारी पहचानी हुई थीं और शायद इसीलिए व प्रिय भी थीं।

जब-जब मुझे दूरियोंका भान होता है, तब मुझे अच्छा भी लगता है और बुरा भी। अच्छा इसलिए कि दूरी हमारी शक्तिको एक चुनौती है। बुरा इसलिए कि मित्रोंके बीच दूरी खटकती है। हम एक ही भाषाका उपयोग तो करते हैं लेकिन अभिप्राय एक होते हुए भी व्यञ्जना और

[illegible] अलग अलग हो जाते हैं। यह दूरीके कारण है। दूरीपर विजय पाना मानव-स्वभाव है। वह एक साहस-रोमान्स है। जब हमें एक-दूसरेको फिरसे खोजना-पाना है।

एक तरहसे मुझे खुशी भी थी कि मैं उसे कतई भूल गया था और उससे बहुत दूर निकल गया था। शायद यह आवश्यक भी था। नहीं तो मैं उससे आक्रान्त हो जाता। मेरी अपनी दृष्टिसे वह असाधारण और असामान्य था। एक असाधारणता और क्रूरता भी उसमें थी। निर्ममता भी उसमें थी। वह अपनी एक धुन अपने एक विचार या एक कामपर सबसे पहले खुदको और उसके साथ अपने लोगोंको कुरबान कर सकता था। इस भीषण त्यागके कारण उसके अपने आत्मीयोंका उसके विरुद्ध युद्ध होता तो वह उसकी क्षति भी बरदाश्त कर लेता। उसकी जिन्दगीके इस बुनियादी तथ्यसे मैंने हमेशा बैर किया। जब वह राजनीतिमें उतरा तो मैंने उसके घरवालोंके सामने गरजकर यह आरोप लगाया कि यह उसका पलायन है अपना उत्तरदायित्व ग्रहण न करनेकी प्रवृत्ति है। मैंने उससे यह भी कहा कि वह राजनीतिज्ञ व्यक्ति है ही नहीं। राजनीतिके साथ जब वह साहित्यमें उतरा तब मुझे कुछ अच्छा लगा। लेकिन तब तक उसकी हालत विषम हो चुकी थी। घरके विरोध और बाहरके विरोधसे वह जर्जर हो गया था। लेकिन बहुत जिद्दी होनेके सबब वह अड़ा रहा। और तबसे हम एक-दूसरेसे दूर-दूर होते चले गये।

लेकिन आज मैं यह सोचता हूँ कि सांसारिक समझौतेसे ज्यादा विनाशक कोई चीज नहीं — खास तौरपर वहाँ जहाँ किसी अच्छी महत्त्वपूर्ण बात करनेके मार्गमें अपने या अपने-जैसे लोग और पराये लोग आड़े आते हों। जितनी जबरदस्त उनकी बाधा होगी उतनी ही बड़ी लड़ाई भी होगी अथवा उतना ही निम्नतम समझौता होगा।

इस भीषण संघर्षकी हृदय-भेदक प्रक्रियाओंमें-से गुजरकर उस व्यक्तित्व
भिन्नत्व कुछ ऐसा-वैसा, कुछ विचित्र असाध्य हो गया था। किन्तु सबसे बड़ी
एक साहित्यिकको सार्व

बात यह थी कि उसकी आयु सही थी। इसलिए वह असामान्य था।

दूसरे शब्दोंमें मैं सामान्य उसको समझता हूँ जिसमें अपने भीतरके असामान्यके उस आदेशका पालन करनेका मनोबल न हो। मैं अपनेको ऐसा ही आदमी समझता हूँ। मैं मात्र सामान्य हूँ — मैं नामी-गिरामी हूँ यह बात अलग है। और चूँकि वह व्यक्ति हमेशा मेरे भीतरके असामान्य को उकसा देता था इसीलिए अपने भीतरके उस उकसे हुए असामान्यकी रोशनीमें मैं एक ओर स्वयंको हीन अनुभव करता तो दूसरी ठीक वही असामान्य मेरी कल्पना और भावनाको उत्तेजित करके मुझे अपनेसे वृहद् और व्यापक जो भी है उसमें डुबो देता — चाहे वह इस्टीमन कैकमबुलस हो, सुदूर नेब्यूला हो या कोई ऐतिहासिक काण्ड हो अथवा कोई दार्शनिक सिद्धान्त हो या विशाल सामाजिक सत्य हो। इसलिए मैं अपने और अपने मित्रके जरिये असामान्यके अन्तश्चरित्र और सामान्यके दबावको भली भाँति जानता था।

लेकिन मेरी गति और वृत्ति कुछ और थी। जब मैं कोई काम करता तो इसलिए कि उससे लोग खुश होते हैं। वह काम करता तो सिर्फ इसलिए कि एक बार कोई काम हाथमें लेनेपर उसे अविकारी ढंगसे भली भाँति कर ही डालना चाहिए। मेरी व्यावहारिक सामान्य बुद्धि थी। उसकी कार्य-शक्ति आत्म प्रकटीकरणकी एक निर्द्वन्द्व शैली। हम दोनोंमें दो ध्रुवोंका भेद था। जिन्दगीमें मैं सफल हुआ वह असफल। प्रतिष्ठित मत और यशस्वी मैं कहलाया। वह नामहीन और आकारहीन रह गया। लेकिन उसको इस हालतकी उस तरह परवाह नहीं थी। इसका मुझे बहुत बुरा लगता क्योंकि वस्तुतः वह मेरी यशस्विताको भी बड़ी सत्ताके रूप स्वीकार न कर पाता।

इतने वर्षों बाद मेरी जिन्दगीमें जब वह वापिस आया तो मुझे लगा कि यह उस उल्का-पिण्डकी भाँति है जो सैकड़ों वर्षोंके अवकाशके बाद सूर्यके पास आकर एक चक्कर लगा लेता है, और पुनः अगम आकाशमार्ग

पर निकल जाता है। इस मुहूर्त मात्राके उसके अनुभवकी क़ीमत मैं जानता हूँ भले ही किन्हीं अप्रत्याशित संघर्षोंमें टूट-फूटकर वह पुल बनता हुआ बरसों बीस दूरके किसी अँधेरे शून्यमें खो जाये।

किन्तु आज उसने मुझसे कहा कि उसकी पूरी ज़िन्दगी भूलका एक नक़्शा है। मैं उसके विषादको समझ गया। वह ज़िन्दगीमें छोटी-मोटी सफलताएँ चाहता था। उसके पास तो सिर्फ़ एक सम्य असफलता है। (यह मेरी टिप्पणी है, उसकी नहीं।) मैंने सिर्फ़ इतना ही जवाब दिया "लेकिन नक़्शा तो है! यहाँ तो न भूलका है, न सहीका नक़्शा!"

मैंने उसका दिल बँटानेकी कोशिश की। और मैं कर ही क्या सकता था। मनुष्यके लिए यह स्वाभाविक ही है कि वह थोड़ी-बहुत सांसारिक सफलताकी इच्छा रखे। किन्हीं असावधान क्षणोंमें ही उसने मुझसे कहा कि वह स्वयं भूलका एक नक़्शा है। वरना वह ऐसा नहीं कहता। लेकिन आजका ज़माना कैसा है जब कि बुलबुल भी यह चाहती है कि वह उल्लू क्यों न हुई!

चाँदनीमें एक जादू होता है। लेकिन यह जादू अलग-अलग लोगोंके लिए अलग-अलग है। न मालूम हमारी बात कहाँसे शुरू हुई। मैं डर डरकर उससे बात करता जा रहा था। कहीं ऐसा न हो कि उसे जाने अनजाने मुझसे कोई चोट पहुँचे। क्योंकि उसने अपने विचारोंके लिए ख़ून बहाया है ज़िन्दगी ख़त्म की है। इसीलिए मैं धीरे-धीरे उसकी बात सुनता जा रहा था। और जहाँ मतभेद व्यक्त करना हो वहाँ मैं अपनी आदतके अनुसार उत्तेजित होनेके बजाय मुसकुराकर बात बदल देता।

मैंने उससे पूछा 'पिछले बीस वर्षोंकी सबसे महान् घटना कौन-सी है?

एक मिनिट तक उसने मेरी तरफ़ देखा और फिर छूटते ही कहा — संयुक्त परिवारका ह्रास!

मैं स्तब्ध हो गया ।

उसीने मेरे कन्धेपर हाथ रखकर खिलखिलाते हुए कहा   और इ
तथ्यका साहित्यसे बहुत बड़ा सम्बन्ध है ।

चारों ओर चाँदनीकी रहस्यमय मधुरता फैली हुई थी । चारों ओर
ठण्डा एकान्त फैला हुआ था । मेरी अजीब मनःस्थिति हो गयी । मैं अपन
पड़ोसियोंकी खिड़कियाँ ढूँढने लगा अपने परिचितोंका जीवन उमासमें
लगा । एक अनिश्चित बेचैनी मुझमें फैल गयी । हाँ यह सही है कि
जिन्दगी और जमाना बदलता जा रहा था । किन्तु मैं परिवर्तनके परि
णामोंको देखनेका आदी था परिवर्तनकी प्रक्रियाको नहीं ।

एक बात कह दूँ — आजकलकी आवश्यकताओंके अनुसार मैं चिन
स्त्री और पुरुष-कमाऊ लेकर मानव-वंशशास्त्र तक सबकी जानकारी
रखता हूँ । इस सम्बन्धमें बहुतेरे दिलचस्प तथ्य मेरे दिमाग-दिमागके
पिछले पॉकेटमें रखे हुए हैं । इसलिए मुझसे कोई ज्यादा गड़बड़ नहीं कर
सकता । जब मेरे मित्रने एकदम संयुक्त परिवारकी बात कही तो मन
उसका इम्तेहान लेनेकी जिद करके उससे पूछा   और इन वर्षोंमें सबसे
बड़ी भूल कौन-सी हुई ?'

एक मिनिटके लिए वह चुप रहा फिर उसने जवाब दिया 'राज
नीतिके पास समाज-सुधारका कोई कार्यक्रम न होगा । साहित्यके पास
सामाजिक-सुधारका कोई कार्यक्रम न होगा । हमने सोचा कि हम अनरल
( सामान्य ) बातें करके सिर्फ और एकमात्र राजनीतिक या साहित्यिक
आन्दोलनके जरिये वस्तुस्थितिमें परिवर्तन कर सकेंगे । फलतः सामाजिक
सुधारका काम केवल अनगढ़ प्रभावोंको सौंप दिया गया....

'देखते नहीं हो आज़ादीके बाद जातिवादका उदय क्यों हुआ — खास
राजनैतिक संस्थाओंके भीतर ! कांग्रेस-जैसे राष्ट्रीय संगठनोंके अन्दर !

"सामाजिक सुधारका कार्य केवल अनगढ़ प्रभावोंको सौंप देनेका
कारण ही साहित्यमें भी गड़बड़ है.... '

नयी पत्र-कुण्डली : एक

उसकी यह उक्ति मुझे बड़ी हास्यास्पद प्रतीत हुई। उसमें मुझे मूर्खताके विशाल दृश्य दिखायी देने लगे। उसने अपनी बातको रबर-जैसी ताण दी है – ऐसा मुझे लगा।

उसने अविश्वाससे मेरी आँखोंकी तरफ देखा। शायद वह सही है कि मैं उसे बेवकूफ मान रहा हूँ।

रातमें और वह भी चाँदनी रातमें सामनेके हेमन्तके झाड़पर बैठे हुए कुछ कौए चौंक पड़े। शायद किसी चिमगादड़ने वहाँ झपट्टा मारा हो। कुछ कौए उड़े पेड़के आसपास कुछ देर तक मँडराये और फिर किसी डालपर जाकर बैठ गये।

लेकिन मेरा मित्र तैशमें था। उसने कहा 'समाजमें वर्ग हैं श्रेणियाँ हैं। श्रेणियोंमें परिवार है। समाजकी एक बुनियादी इकाई परिवार भी है। समाजकी अच्छाई-बुराई परिवारके माध्यमसे व्यक्त होती है। मनुष्यके चरित्रका विकास परिवारमें होता है। बच्चे पलते हैं उन्हें सांस्कृतिक शिक्षा मिलती है। वे अपनी सारी अच्छाइयाँ-बुराइयाँ वहाँसे लेते हैं। हमारे साहित्य तथा राजनीतिके पास ऐसी कोई दृष्टि नहीं है जो परिवारको लागू हो"

एक मिनिटके लिए वह चुप रहा और आगे बढ़ता गया

'समाजके साथ संयुक्त सामन्ती परिवारका ह्रास हुआ। विचारों और संस्कारोंके प्रति विद्रोह भी किया गया जो सामन्ती परिवारमें पाये जाते थे।

लेकिन उसके बाद क्या हुआ? घरके बाहर राजनीति या साहित्यके मैदानमें लेनदेन और घर आकर वैसा ही सोचते या करते जो सोचा या किया जाता रहा। समाजमें बाहर पूँजी या धनकी सत्तासे विद्रोहकी बात की गयी लेकिन घरमें नहीं। वह शिक्षा और दीक्षाके बाहरकी बात थी। मतलब यह कि अन्यायपूर्ण व्यवस्थाको चुनौती घरमें नहीं घरके बाहर दी गयी। घरका दंगल कठिन था। उसमें भावनाओंकी टकराहट वहींसे

होती थी जो अपने प्राणके अंश थे। इसीलिए न केवल उस समयको टाल दिया गया वरन् एक अजीब ढंगका समझौता किया गया। यह हुआ! मैं कहता हूँ यह हुआ! मानो इसे!

मुझे लगा मानो वह मुझे गाली दे रहा है। एक ठण्डी लहर मेरे पूरे शरीरमें दौड़ गयी। फिर भी चूँकि मुझे लगा कि उसकी बात अभी अधूरी ही है, इसलिए मैं चुप रहा। वह बोला —

'इसलिए पुरानी सामग्री अवशेष बड़े मजेमें हमारे परिवारोंमें पड़े हुए हैं! पुरानेके प्रति और नयेके प्रति इस प्रकार एक बहुत भयानक अवसरवादी दृष्टि अपनायी गयी है। इसीलिए सिर्फ एक सम्पन्नता है। प्रश्न है वैज्ञानिक पद्धतिका अवलम्बन करके उत्तर खोज निकालनेकी न जल्दी है, न उत्साह है, न कुछ। मैं मध्यमवर्गीय शिक्षित परिवारोंकी बात कर रहा हूँ।

'जो पुराना है अब वह लौटकर आ नहीं सकता। लेकिन नयेने पुरानेका स्थान नहीं लिया। धर्म-भावना गयी लेकिन वैज्ञानिक बुद्धि नहीं आयी। धर्मने हमारे जीवनके प्रत्येक पक्षको अनुशासित किया था। वैज्ञानिक मानवीय दर्शन वैज्ञानिक मानवीय दृष्टिने धर्मका स्थान नहीं लिया। इसलिए केवल हम अपनी अन्तःप्रवृत्तियोंके बलसे चालित हो उठे। उस व्यापक तलपर सर्वतोमुखी मानवीय अनुशासनकी हार्दिक शिक्षा बिना हम 'नया-नया' चिल्ला तो उठे लेकिन वह 'नया क्या है' — यह नहीं जान सके! क्यों? नया जीवन नये मान-मूल्य नया इनसान परिभाषा-हीन और निराकार हो गये। वे दृढ़ और व्यापक मानसिक सत्ताके अनुशासनका रूप धारण न कर सके! वे धारण न कर सके! वे धर्म और दर्शनका स्थान न ले सके।



# नयेकी जन्म-कुण्डली : दो

डायरीमें-से कागजोंके पन्ने फट गये थे, इसीलिए वह अधूरी मालूम हुई। लेकिन बात पूरी थी।

—और इस पूरी बातका प्रतीक-रूप वह मित्र मेरे सामने अभी भी बैठा हुआ है। उसका चेहरा विचारोत्तेजनासे गरम और लाल मालूम होता है। उस गरम चेहरेके रंगकी ऊष्मा मुझतक आ जाती है। उसकी बात ठीक है — इतनी ठीक कि वह मुझे तकलीफ दे रही है। वह कह रहा था कि पुराना गया लेकिन नया नहीं आया, नयेके नामपर जो कुछ आया वह पुरानेका आसन ग्रहण नहीं कर सका। जीवनका व्यापक अनुशासक ध्वस्त कर गया। और नया तो केवल भ्रूण है, अभी उसके हाथ-पैर-मुँह बननेके हैं, विकसित होनेके हैं।

मेरे सामने बैठा हुआ मित्र चुप है, और एकटक मेरी ओर देख रहा है। मेरी राह देख रहा है। उसकी आँखोंसे प्रतीत होता है जैसे उसको यह विश्वास नहीं हो पा रहा है कि मैं उसकी बात समझ पा रहा हूँ, मानो मैं उसकी बातकी महत्तासे अंतरमें इनकार करता हूँ। इसलिए वह कहता गया—

ऐसा नहीं है कि नये मूल्योंका वैचारिक विकास न किया जा सके। या वे भ्रूणके भ्रूण ही बने रहेंगे।

मैंने बीचमें टोककर कहा — नहीं ऐसा तो नहीं है, नये मूल्य भी हमारे सामने हैं और उनकी प्रेरणासे उन्हींके विकासके लिए संघर्ष भी तो किया जाता है —

मित्रने कहा कि समाज पुरानी परम्पराको समाप्त करके नये मूल्योंकी नयी परम्परा स्थापित करनेका है। पहले हम परम्पराके दास थे आज हमारी हालत उससे भी खराब है, क्योंकि नयी परम्पराके अभावमें हम अन्तःप्रवृत्तियोंके दास हो गये हैं। इन अन्तःप्रवृत्तियोंका चाहे जितना आदर्शीकरण किया जाये वे मात्र व्यक्तिगत हैं। और इस समय तो नये मूल्य केवल बौद्धिक स्तरपर हैं। वे जीवनका अनुशासन क्या कर सकेंगे। यदि समाजकी संस्कृति मुख्यतः बौद्धिक संस्कृति होती वैज्ञानिक दृष्टि समाजकी प्रधान दृष्टि होती तो शायद यह सम्भव भी था। किन्तु ये नये मूल्य कुछ ही लोगोंके अन्तःप्रवाहकी मान्यतायें बन गये हैं। उन्हें कोई सामाजिक मान्यता प्राप्त नहीं है। न उस मान्यताके लिए व्यापक संघर्ष का आयोजन किया गया। मुख्यतः व्यक्ति एक सांस्कृतिक शून्यमें रह रहा है — एक कल्चरल वैक्युममें। फलतः कोई टी॰ एस॰ ईलियटके पास जाता है तो कोई आर्नल्ड टॉयनबीके समीप तो कोई और किसी तरफ।

किन्तु समाज-मान्य कोई पूर्ण समग्र जीवन-दृष्टि नहीं मिल पाती जैसे पुराने धर्मों और दर्शनोंमें मिल जाती थी। तो फिर जीवनके व्यापक अनुशासक सत्यकी प्राप्ति कैसे हो?

— मध्य-युगीन परम्परा सख्त भले ही हो भले ही हम उसे सामन्ती कहकर टाल दें, किन्तु उसका ढाँचा ऐसा था कि व्यक्तिमें मानसिक शक्ति का अपव्यय होनेकी गुंजाइश न थी। परम्पराका शील और विश्वासने उसे मानसिक संकटोंसे बचा लिया था।

वह मात्र प्रवृत्तिकी कठपुतली न था।

लेकिन आज परिवारमें वह परम्परा इतनी दृढ़ तो है नहीं। सिर्फ उसके अवशेष हैं। वे भी शून्य होते जा रहे हैं इसलिए कि मौजूदा औद्योगिक सभ्यताका प्रभाव चहुँरसे गहरा हो रहा है फिर भी इतना गहरा नहीं है कि व्यक्ति नवीन स्पन्दनोंमें धुलकर जीवनमें समाज-मान्य नवीन दार्शनिक अनुशासन प्राप्त कर सके। हमने उस सामन्ती इकाईको

तोड़ दिया। या यूँ कहिए कि वह आप टूटती गयी। परम्पराने हमारे स्नान और भोजनसे लेकर स्वास्थ्य-रक्षा तककी ठेकेदारी की थी।

परम्परागत शीलके आवरणने हमारे आत्म-तत्त्वको विशृंखल होनेसे बचा लिया था। हमने पुराने मूल्य तोड़ दिये। नये उपस्थित नहीं हुए। जो हुए, वे दृढ़ नहीं हो सके। वे समाजकी मान्यता बनकर नयी परम्परा का रूप धारण करते हुए आचरणको मूल प्रेरणा सिद्धान्त और सीधा नहीं बन सके। वे अस्पष्ट रह गये। उनकी अस्पष्टता खूबसूरत ही गयी।

वह आगे कहता गया "ऐसा क्यों हुआ? ऐसा इसलिए हुआ कि हमने अपने साक्षात् जीवनमें यानी परिवार और समाजमें बीतते हुए पुरानेके प्रति और आते हुए नयेके प्रति एक अवसरवादी दृष्टि अपनायी। यहाँ इन दिनों कोई जमकर विद्रोह नहीं हुआ नयेकी सर्वांगीण स्थापनाका कोई आग्रह भी नहीं रहा। इस ढंगके समाजके बदलनेका काम साहित्यने या विचारधाराने भी नहीं किया। मार्क्सवाद या राजनीतिने सामाजिक क्षेत्र सँभाला समाज बदलनेकी बात की। लेकिन केवल राजनैतिक प्लैटफ़ॉर्मसे ही समाज नहीं बदला जाता…"

और तब मेरे मित्रने मेरी तरफ़ देखा कि मैं क्या सोच रहा हूँ! क्षण भर मेरी थाह लेनेकी कोशिश करनेके बाद उसने कहा — बाहर राजनीति या साहित्यमें नवीन जीवन 'नये मानव-मूल्य' की बात चलती है समाजवादी ढंगकी समाज रचनाकी बात चलती है लेकिन जहाँ घर की बात आयी — खास तौरपर परिवारमें मूल्योंकी स्थापनाकी बात आयी — कि बड़े विचारक कन्नी काट गये। मानो घर समाजसे बाहर हो। आज भी हमारे परिवार सामन्ती कट्टर-पन्थी विचारधाराके गढ़ हैं या युग या ज़िन्दगीके अत्याचारके दुर्ग हैं — यह न भूलिए।

परिवारमें न केवल सामन्ती अवशेष हैं वरन् यहाँ भी बराबर तीन श्रेणियाँ दिखायी देती हैं। एक वह आदमी है जो पैसा कमाकर लाता है उसे सबसे अधिक आदर ही नहीं दिया जाता वरन् उसकी मान्यता और

विचार उसकी रुचि-अरुचि और काम धाम ही सबके लिए मानदण्डके रूपमें प्रस्तुत हो जाते हैं — चाहे वे कितने ही अवैज्ञानिक अनुचित और स्वार्थ-पूर्ण क्यों न हों। सबसे निचली श्रेणी उन लोगोंकी है कि जो चौकेमें रहते हैं। अगर कहीं स्त्री निरक्षर हुई या निर्धन परिवारसे आयी हुई रही तो वह और उसकी जैसी स्थितिके व्यक्ति उस तीसरी श्रेणीमें ही रहते हैं। दूसरी श्रेणीमें बालक और कमाऊ व्यक्तिके वे रिश्तेदार हैं जो उससे कम कमाते हैं। यदि वे ज्यादा कमाते हैं तो वे प्रथम श्रेणीमें या उससे भी ऊपर होकर सबके लिए अनिवार्य नियामक रूपमें यशोभाजन हो जाते हैं। धन अथवा सांसारिक सफलता और उससे मिली हुई कीर्तिकी तानाशाही परिवारमें जितनी चलती है उतनी बाहर भी नहीं। मानवतावादकी हरदम दुहाई देते हुए भी घरमें जितना अहंकार और व्यक्तिवाद तथा वैचारिक दासता चलती है उसकी कोई हद नहीं।

मजा यह है कि उसको स्वाभाविक मान लिया गया है। वह प्रकृति गत है। स्वाभाविक है, इसलिए सही भी है। उसके प्रति विद्रोह कुल-शील संस्कार मर्यादा और प्रतिष्ठाके प्रति बगावत करार दी जाकर वैसे तुरन्त ही घृणित माना जाता है। सास-बहूके झगड़े या पिता-पुत्रके झगड़े आदर्श प्रेरित हैं — यह नहीं कहा जा सकता। किन्तु परिवारका नायक और व्यक्ति चरित्रका इतिहास जिस विशाल परिस्थितिका निर्माण करते हैं उस परिस्थितिकी जांच-पड़ताल होना बहुत जरूरी है। इस परिस्थितिके कारण परिवारका व्यक्ति दूसरेके लिए परिस्थितिका अंग बन जाता है। व्यक्ति मानवीय व्यक्तित्व हृदयके रूपमें प्रस्तुत न होकर स्थिति-परिस्थितिके एक अंगके रूपमें जब प्रस्तुत होने लगता है तब परिवारके भीतर एक खोट पैदा होने लगती है। हम उस व्यक्तिको एक प्राणमय मानव सत्ताके रूपमें स्वीकार न कर, उसे अपनी परिस्थितिका एक अंग मान उसका गुण-दोष विवेचन करने लगते हैं चरित्र-विश्लेषण करने

सकते हैं इस युक्तिसे कि उस व्यक्तिको हमारी समझसे जो करना चाहिए वह उसने नहीं किया ...

परिवारमें पुराने सामन्ती संस्कार विचारोंके अलावा मौजूदा व्यक्तिवादी धनवादी दुराग्रहोंके वातावरणके अस्तित्वके कारण घरमें दम घुटने या घुटे जानेके दृश्य इतने विशाल और असंख्य हैं कि क्या कहना ... व्यक्तिके मुक्त विकास और आत्मोन्नतिका साधन होनेके बजाय जब परिवार एक कोठा हो जाता है तब आप उसे क्या कहिएगा ! ।

आप कहेंगे कि सब परिवार ऐसे नहीं हैं। मैं मानता हूँ। लेकिन सामन्ती विचारधाराके ध्वस्त होनेके बाद नयी विचारधारामें वह तेजस्विता आयी ही नहीं है जो जीवनके सभी पक्षोंको अपने मानिक अनुशासनमें रखे। न केवल यह, ऐसी विचारधाराको विकसित करनेकी उसके विकासके लिए संघर्ष करनेकी कोशिश ही नहीं की गयी है। असलमें नये और पुरानेके प्रति पूरा अवसरवाद अपनाया गया है। इस सुविधामूलक स्वत्वहीन अवसरवादके कारण ही साहित्यमें भी नयेको चमत्कार देनेकी कोई उपाय नहीं है। 'नया-नया नया-मूल्य नवीन मानव' में केवल नवीन ही अरूप है। असलमें इस नयेको अपनी इच्छाके ऊपर छोड़ दिया गया है। इसलिए 'नया' बिलकुल प्रवृत्ति-मूलक है।

हो सकता है मेरे कहनेमें अतिरंजना हो। किन्तु वास्तवमें आजकल हीन नयके सिर्फ विज्ञापनकी घोषणा हुई। नयी कविता नये विज्ञापनकी कविता है।

मेरे मित्रने मेरे हाथ जोड़े। गिड़गिड़ाहटके स्वरोंमें कहा – क्षमा करना भाई क्षमा करना मेरे दोस्त! लेकिन क्या आधुनिक भाव-बोध ही काफ़ी है? सामन्ती विचार-धाराका स्थान लेनेके लिए क्या हम उस भाव बोधको मूल्य-बोध तक बढ़ाकर उसे एक दर्शनका रूप नहीं दे सकते – ऐसा दर्शन जो नयी सामाजिक परम्परा बनकर व्यक्ति और समाजके जीवनके सभी पक्षोंको अनुशासित कर सके? ध्यान रखिए कि यदि वह

आधुनिक भाव-बोध ऊँचा उठाया न जा सका और उसके द्वारा व्यक्तिगत और सामाजिक कर्मानुशासन न हो सका तो क्या होगा ?

सम्पन्न कर्ता खण्डित हो जायेगा। मूर्ति-भंजकों स्व-मूर्तिका सिर काट लिया जायेगा और उसकी छाती फोड़ दी जायेगी।

भारतीय जीवनकी भीतरी गतिका आपके साहित्यमें प्रतिबिम्ब हो या न हो उसकी तलाश हो या न हो वह गति आपसे कभी काटकर निकल जायेगी। साहित्यमें सब कुछ अधूरा रह जायेगा क्योंकि वह जीवनमें अधूरा रहा। इसलिए मेरे खयालसे आजकी सबसे बड़ी आवश्यकता है — पुरानेके प्रति और नयेके प्रति वस्तुपरवादी दृष्टि जन्म ली जाये। और 'नया क्या है उसका तत्व और रूप क्या है, यह निर्धारित किया जाये। जब यह प्रक्रिया जीवनमें, घरमें और परिवारमें शुरू होगी तभी वह साहित्यमें भी शुरू होगी। जीवन-मूल्य और कलात्मक साहित्यिक मूल्यमें आवश्यक सम्बन्ध है, यह न भूलना चाहिए। इन्हें विकसित करनेके लिए केवल साहस ही नहीं स्पष्ट दृष्टि, स्पष्ट लक्ष्य और स्पष्ट विचार-धाराके लिए कोशिश आवश्यक है।

मैंने हँसते हुए कहा कि प्रत्येकमें ही अन्तर छिपा रहता है और ऐसे भी लोग हैं जो विद्रोह भी करते हैं किया है और कर रहे हैं।

मने एक साँस ली, उसाँस छोड़ी और सचिन्तित हँसते कहा — और तुम्हारी इस सारे बातका साहित्यसे क्या सम्बन्ध है ?

मैंने मुसकुरानेकी कोशिश की।

उसने कहा — साहित्यकी गतिविधियोंको देखिए तो पता चलेगा। एक तो वह घरके बाहरका साहित्य है। उसमें मूल मानव-सम्बन्धोंके चित्रणकी गुंजाइश ही कहाँ है ? आप तो भाव प्रकट करते हैं ? मानव-सम्बन्ध नहीं !

मने कहा — यह अतिशयोक्ति है। उसने पलटकर जवाब दिया — नहीं नहीं आप गलत कह रहे हैं।

उसने मुझसे पूछा — परिवारके भीतर परिवर्तनकी प्रक्रिया हो रही है या नहीं ?

मैंने कहा — हाँ।

उसने पूछा — कौन कर रहा है ?

मैंने कहा — वह तो हो रही है। नये विचार नये भाव।

उसने कहा — क्या कौन-से ? और फिर वह खुद ही कहता गया — क्या उन भावों और विचारोंके लिए कोई विशेष संघर्ष चल रहा है ? क्या उस संघर्षका कोई सामाजिक मान्यता मिली है ? क्या उस संघर्षके पीछे कोई क्रियाशक्ती है या वह सिर्फ एक व्यक्तिवादी विद्रोह है या अहंका विस्फोट ? परिवारके भीतर जो कुछ चल रहा है — क्या वह प्रवाह-पतित जैसा नहीं है ?

इसका सम्पूर्ण प्रभाव हमारे साहित्यपर है।

परिवारमें हमारे सामने मानवीय आदर्श और मानवीय मूल्य होते हैं या होना चाहिए। उनके लिए संघर्ष किया जाता है अथवा उनका संकल्प किया जाता है। यदि परिवारमें ही यह प्रक्रिया चले तो जीवनमें जोरदारी होगी। जो परिवारके मूल्य होंगे व जीवनमें होंगे ही और वे साहित्यमें भी उतरेंगे। हाँ यह सही है कि साहित्यमें आकर उनकी रूप रेखा बदल जायेगी किन्तु उनके तत्व कैसे बदलेंगे ? जिन्दगीके जो रस हैं, जो रवैया है, जो ऐटीट्यूड्स हैं, वे साहित्यमें अवश्य प्रकट होंगे……

इस प्रश्न और शंकाको आप उत्तरके सिंहासनपर नहीं बैठा सकते। हमारा परिवार यदि केवल व्यक्तिवादी आधारपर बना है, यदि केवल वही अहं ही प्रधान है, तो उसमें संयुक्त सामग्री परिवारसे भी ज्यादा बुराइयाँ रहेंगी। तब वहाँ सिर्फ प्रश्न ही प्रश्न रहेंगे उत्तर नहीं।

मैं यहाँ उससे समझौता करना चाहता था। उसकी बातें बहुत अंशों तक मुझे उचित प्रतीत हुईं।

फिर भी मैंने पक्ष छेड़ते हुए कहा — लेकिन साहित्यपर उसका क्या

प्रभाव है, यह मैं अभीतक नहीं समझ सका।

उसने कहा — विचारधाराका न होना, या अविश्वास और अश्रद्धाको ही विचारधारा मान लेना, प्रश्नका ही उत्तरका स्थान देकर हाथ झाड़ लेना — हमारी नवीनतम साहित्यिक प्रवृत्तिका एक लक्षण है। इससे क्या सूचित होता है?

मैंने कहा — ऐसा! उसने कहा — और नहीं तो क्या? आज-कल हर मानसिक प्रतिक्रिया एक विचारका रूप धारण कर लेती है।

किन्तु मनकी हर हरकत या प्रतिक्रिया विचार नहीं होती। प्रश्नमें ही यदि उत्तर समाया हुआ दीखता है तो वह केवल प्रवृत्ति ही का दूसरा नाम है। नहीं तो प्रश्न ही के अलग-अलग उत्तर क्यों होते? उत्तरके सिंहासनपर शंकाको बैठानेका मतलब है, अपनी समस्यामें प्रश्न ही का आदर्शीकरण करना, समस्यामें फँसे रहनेका उदात्तीकरण करना। वास्तविक उत्तर खोज न पानेकी स्थितिका यह आदर्शीकरण अनुचित है।

मैंने कुछ तीव्र होकर जवाब दिया — किन्तु जो उत्तर सामने दीख पड़ते हैं वे अशुद्ध, अनुचित, खण्डित और अव्यावहारिक हों तो?

उसने जवाब दिया — तो खोजको महत्त्व दो! लेकिन उत्तरके सिंहासनपर यदि शंकाको बैठाओगे (यह कहनेकी बातें हैं, वास्तविक जीवनमें कोई ऐसा नहीं करता) तो आपकी जो द्विधाग्रस्त मनःस्थिति है उसीमें फँसे रहनेका आप एक जाल रच रहे हैं। यदि आप विचार कर रहे हैं तो विचारके मूलभूत अनुशासनके नियमोंमें रहो और खोजकी उस पद्धतिके — जिसे आप वैज्ञानिक कहते हैं — अनुसार चलो।

वह कहता चला गया — मनकी उग्र प्रतिक्रिया ही आजकल विचार कहलाती है। विचारको कसनेकी कोई ऑब्जेक्टिव कसौटी नहीं है। कसौटी ही क्यों? जरूरत भी क्या है? हम आत्म-बाह्य किसी भी सत्यके प्रति विद्रोही हैं तो हमारी बुद्धि विश्वास चाहती है, लेकिन विश्वास कर नहीं सकती। इसलिए वह विश्वास या श्रद्धा

करेगी भी तो ऐसेमें जिसे अवश्य किसी कसौटीपर कसा नहीं जा सकता वही उसके लिए सुविधाजनक है। सुविधा आजके जीवनका प्रधान नियम है। नैतिक और अनैतिक उचित और अनुचित संगत और असंगतका निर्णय करनेकी ताकत आपने व्यक्तिके परे किसी वैज्ञानिक पद्धति या तुला-दण्डको नहीं सौंपी वरन् अपनी अन्तरात्माको यानी भीतरी प्रवृत्तिको जो आपकी अपनी है।

आप यह माने बैठे हैं कि अन्तरात्मासे निकला हुआ बोध भाव या निर्णय उचित होना ही चाहिए, संगत होना ही चाहिए।

लेकिन अगर मेरी या आपकी या उनकी अन्तरात्मा छोटी और तुच्छ हो तो? संकुचित और छिछली हो तो प्रतिभाशालीकी पुरुषकी आत्मा अत्यन्त हीन भी हो सकती है। इस अन्तरात्मासे निकले हुए बोध-वचन या निर्णय हमेशा औचित्य स्थापना करेंगे ही यह आवश्यक नहीं है।

उसने कहा — अन्तरात्मा वाला एक प्रवृत्तिमूलक और अन्तस् किसी भी प्रकारके विश्वास और श्रद्धाका विरोधी है। कहनेके लिए भले ही हम 'विश्व-कल्याण'की बात करें या 'मानवता' या 'दायित्व'की बात करें — ये सब बातें अरूप हैं। इनका कोई आकार नहीं है अथवा दूसरे शब्दोंमें जिसको जो समझमें आये वही उसकी 'समझ'में आया है इसलिए वह उचित भी है! इसके अन्दर ही जो लोग उत्तर देखते हैं वे उत्तरको अपनी इच्छापर निर्भर रखते हैं। इसमें कोई शोध-बुद्धि या वैज्ञानिक आग्रह नहीं है। यदि वैसा होता तो शोधका वैज्ञानिक आधार भी साहित्यमें होता। वह भी अच्छा ही था।

लेकिन क्या वस्तुतः यह भी है?

मेरा खयाल है कि मेरा दोस्त बिलकुल बहक गया है। लेकिन पहली बात तो यह है कि यह बहक बहक होकर भी कम मूल्यवान् नहीं हो पाती। मैंने अपने मनमें उसके बहुतेरे तर्क और विचार आपके सामने रख

लिये। वे सदोष एकांगी और अनुचित भी हो सकते हैं। शायद हों भी। लेकिन क्या उनको एक बार जाँच कर लेना ज़रूरी नहीं है?

चाँदनी मस्त फैली हुई है। और मेरा मित्र एक बौद्धिक भूत-बाधासे मेरे पीछे-पीछे चल रहा है। मैं अकेला बढ़ा जा रहा हूँ अपने ख़यालोंमें डूबा हुआ।



# वीरकर

शहरसे जरा दूर, गाँवके पास मैं और मेरे मित्र श्री वीरकर गोपाल-मन्दिरके इस छोटे-से चबूतरेपर बैठे हुए हैं। पता नहीं क्यों किन्हीं-किन्हीं मन्दिरोंका वातावरण मुझे बहुत अच्छा लगता है। साफ़ कह दूँ कि मेरा ईश्वर-वीश्वरमें कोई विश्वास नहीं। फिर भी किन्हीं-किन्हीं वातावरणोंमें हमेशाके लिए लीन हो जानेका जी करता है। छोटा-सा मन्दिर है। चारों ओर कुन्द, पारिजात, टगर और कन्हेर और चम्पाके पेड़ लगे हुए हैं, जो जंगली मालूम होते हैं, क्योंकि कोई उन वृक्षोंकी देखभाल नहीं करता। एक निर्जन पुष्प-सघन वातावरण है, जिसमें गाँवके रंग भीग गये हैं। अभी अकेलापन है। शायद छह-सात बजे लोगोंका आगमन शुरू हो।

'शाम दुपहरको खा देकर रातमें लीन हो जाती है और रात भी सुबहमें परिणत हो जाती है। यह चक्र चला आया है, चला चलता है। इसको प्रगति नहीं कहते।

वीरकरने इतना कहकर मेरी तरफ़ इस तरह देखा मानो वह कोई अत्यन्त गम्भीर सत्य कह रहा हो। उसकी बातमें कोई सत्य ( तथ्य ) हो या न हो, मुझे वह आदमी पसन्द है, इसलिए उसकी बात मुझे एकदम निस्सार मालूम नहीं हो सकती। मैंने यथाशक्ति छायावादी मनोवृत्तिसे उसके वक्तव्यमें अर्थ देखनेकी, खोजनेकी, ठोंक देनेकी कोशिश की। लेकिन प्रयत्न करनेपर भी कुछ हाथ न आया। उसके वक्तव्यका अभिप्राय तो साफ़ ही शून्यवत् है, यह मैंने महसूस किया और भीतर-ही भीतर हँस

बातको कोशिश करने लगा कि मैं उसे भूल न समझूँ।

बीरकर कहता गया — उसको प्रगति नहीं कहते। मेरे ख़यालसे वह गति भी नहीं है।

मैंने चकराकर एक उबासी ली और उससे स्पष्टीकरण माँगा।

उसने बहुत धीरे-धीरे कहना शुरू किया मानो उसकी साँस उखड़ रही हो और बड़े प्रयाससे शब्दोंको जोड़कर वाक्य बना रहा हो। आपने अभी कहा था कि हमारे काव्य साहित्य या कलामें लाइफ़का कॉन्टेन्ट (जीवनके तत्त्व) बहुत कम है।...मेरा विचार है कि आपकी खास शिकायत यह नहीं है कि साहित्यमें तत्त्व कम है, वरन् यह है कि जीवनमें तत्त्व अधिक है। वह जीवन जो जिया या भोगा जाता है, उसमें इतने अधिक तत्त्व हैं—सुबहसे लेकर शाम तक मनपर उन तत्त्वोंका इतना अधिक संवेदनात्मक प्रहार होता रहता है कि उत्तेजित हा-हाकर मस्तिष्ककी रगें फटनेके डरसे जान बचानेके लिए उन तत्त्वोंको टाल देते हैं भूल जानेकी कोशिश करते हैं और मन जान-बूझकर भूलनेमें सुखका निर्माण कर लेता है।"

मुझे हतप्रभ हो जाना चाहिए था। किन्तु मैं मात्र हतबुद्धि होकर उसकी तरफ़ देखने लगा। मैंने उसीकी बातको निखारकर रखना चाहा। मैंने कहा "शायद आप यह कहना चाहते हैं कि आपके सचेत संवेदनशील कलाकारकी समस्या यह नहीं है वरन् यह कि वह बहुत अधिक है और वह सुबहसे लेकर शाम तक लगातार इकट्ठा होता रहता है, कि उस कॉन्टेन्टका प्रॉपर सिंथेसिस (उन तत्त्वोंका यथायोग्य संकलन-संश्लेषण) नहीं हो पाता। क्या आप यह कहना चाहते हैं?"

— येस यू आर (हाँ अवश्य सही)। बीरकरने उत्साहित होकर जवाब दिया और आगे जोड़ा 'लेखकके मनमें लगातार एकत्रित होते जानेवाले इन तत्त्वोंका इतना बोझ होता है और ईश्वरने या समाजने उसे इतना कम अवकाश दिया है कि अनेक कलात्मक नमूनोंमें उनको

पुनर्रचना हो नहीं पाती। इसके फलस्वरूप वे तत्त्व उभर नहीं आते जिनपर पाठक मरे जाते हैं। अथवा यों कह लीजिए कि लेखक अपने हृदय-मन को बधिर करनेके लिए अपने मनमें किसी शून्यत्वका निर्माण कर लेता है और वह स्वयं भी उसमें खो जाता है। मैं यह समझता हूँ कि लेखकको आज इस स्थितिसे उबरनेकी आवश्यकता है।

वीरकरने यह आघात शायद मुझीपर किया था, अथवा उसकी व्यक्तिगत अपनी कोई विशेष पार्श्व भूमि हो सकती है। मैं यह जानना चाहने लगा कि आखिर उसके मनमें क्या है।

वीरकर एक मझोले क़दका आदमी है। हाई स्कूलका मामूली टीचर है। साधारण परिस्थिति है। पढ़ना-लिखना ठीक है। काफ़ी घुमक्कड़ है। उसने लम्बी-लम्बी यात्राएँ भी की हैं। आदमी दिलचस्प है। सबसे बड़ा गुण यह है कि वह मेरा दोस्त है।

मुझे लगा कि उसकी बातमें कुछ सार है। इसीलिए बात बढ़ाते हुए मैंने उससे कहा, "लेकिन इन जीवन-तत्त्वोंकी अनेक नमूनोंमें पुनर्रचना आखिर वह क्यों नहीं कर पाता? वह उनकी उपेक्षा क्यों करता है? मेरे खयालसे वह अपने ओछे मनके वस्तु-तत्त्वोंसे भाग रहा है, अथवा उसमें इतनी प्रतिभा नहीं है कि वह उनको उचित रूपसे प्रस्तुत कर सके!!"

वीरकर हँसा और मेरी तरफ़ देखते हुए कहा, 'इसका जवाब आप खुद दे सकते हैं। लेकिन यह निस्सन्देह है कि अलग-अलग लेखक अलग अलग जवाब देंगे। बहुत-से लेखकोंमें प्रतिभाका अभाव, किन्हींमें उत्साहका अभाव, पता नहीं क्या-क्या।

वीरकरने मुझे एक सदमेमें अन्तर्मुख कर दिया और मैं यह सोचने लगा कि आखिर इन समस्याओंका रंग क्या है, और उनका मुझसे जो सम्बन्ध है उसका स्वरूप क्या है।

मन्दिरके चबूतरेपर शामकी भीनी धुँधलकेमें आसपासके वृक्षोंके फूलों और पत्तियोंकी सुगन्ध आ रही थी! अभी रातके आठ भी नहीं बजे थे।

न केवल वृद्ध और अधेड़ स्त्रियाँ वरन् लड़कियाँ और नवयुवक मन्दिरमें आते दूर ही से गर्भस्थलगर्भमें स्थित देवतापर फूल फेंकते और हाथ जोड़कर न मालूम क्या-क्या बुदबुदाते हुए क्षण-भर प्रार्थना-मग्न हो जाते। शहरकी भड़भड़से दूर यह मन्दिर रातके साढ़े नौ बजे तक इसी तरह व्यस्त रहता। साधारणतः मन्दिर जानेवाली इन नवयुवतियों और नवयुवकोंकी इस प्रार्थनोन्मुख भावनापर मैं हँसा करता। लेकिन पता नहीं क्यों आज मैंने व्यंग्य नहीं कसा। मैं चुप रहा।

इन युवक-युवतियोंको देख न जाने क्यों मैंने भरे हुए मनसे बोरकरसे सिर्फ इतना ही कहा "परिस्थितिसे सामंजस्यके लिए यह जो आजीवन संघर्ष है उसमें कितनी मनोवैज्ञानिक शक्ति खर्च हो जाती है। पच्चीस साल तकके यौवनमें जब व्यक्तिकी मानसिक शक्ति निर्माणशील प्रयत्नोंमें लगनी चाहिए वह कैसे बेहूदा युद्धमें व्यय हो जाती है।

बोरकर खुद अपनमें घुटा-घुटा-सा लग रहा था। उसने कहा "लेखकके स्वभावमें बहुत-सा आदर्शवाद रहता है या कहिए भावप्रवणता भिर रहती है। हम यह करेंगे यह कदापि नहीं करेंगे। किन्तु समाज या समय लेखकको या अन्यको ऐसा विकल्प देता कब है? उन्नतिकी तिमंज़िली इमारतमें घुसकर ऊपर तक जानेके लिए सिर्फ एक ही जीना है, वह भी चक्करदार। उसपर बहुत भीड़ है। बड़ी ठेलमठेल है। लेखक कहता है, मैं उसके साथ खड़ा रहूँगा उसके साथ नहीं। लेकिन परिस्थितिने उसको यह विकल्प दिया ही कहाँ है? वह परिस्थितिसे जबरदस्ती यह विकल्प लेना चाहता है। इसका परिणाम यह होता है कि ठेलमठेल करती हुई भीड़के नीचे वह कुचला जाता है या इस इमारतके बाहर उसको एकदम निकल जाना पड़ता है या वह ठल दिया जाता है और साधारणतः ऐसे लोग अपनी मध्य-श्रेणीसे गिरे हुए होते हैं। मध्य-श्रेणीसे गिरे हुएकी मनःस्थिति हमेशा खराब रहती है...."

मैंने कहा 'तो अपने वर्गकी आदतें संस्कार भावनाएँ कहाँ जायेंगी?'

उसने कहा, "फिर भी उन्हें अपनी बम-श्रेणीसे गिरे हुए ही रहना पड़ता है। चूँकि वह उनकी सीढ़ीसे फिसलकर गिरे हुए हैं, इसलिए वह बम-श्रेणी उनका तिरस्कार करती है। मनुष्यपर न्याय-निर्णय देनेका उसका मानदण्ड व्यवहारतः उसी वर्गका होता है। मेरी हालत देखो न! मेरी धोती फटी हुई है, इसलिए वे मुझपर दया करते हैं, कि मैं अयोग्य निकला, कि मैं अनुत्तरदायी हूँ! अनुत्तरदायी कौन — मैं या वह? मेरे नाते-रिश्तेदार सब उसी श्रेणीके हैं। इससे कृपा, तिरस्कार, आलोचनाका विषय तो बनना ही पड़ता है।"

धीरकरने दुःख-भरी हँसी हँसते हुए कहा, "मगर मैं उन्नतिके पथपर चलनेके लिए ठेकमठेक करम करूँ तो शायद मैं भी सफल हो सकता हूँ। लेकिन ऐसी सफलता किस कामकी जिसे प्राप्त करनेके लिए आदमीको आत्म-गौरव खोना पड़े, चतुरताके नामपर बदमाशी करना पड़े, शालीनताके नामपर बिल्कुल एकदम सफेद झूठी खुशामदी बातें करनी पड़ें। जिन व्यक्तियोंको आप क्षण-भर टॉलरेट (सहन) नहीं कर सकते उनके दरबारका सदस्य बनना पड़े! हाँ, जो लोग यह सब कर लेते हैं वे अपनी मनोव्यथाएँ छुपाते हुए घरमें लौटते हैं और जिनमें आत्म-विन्यासने वास करते हैं! मानो वहींका राज्य है। बहुतेरोंमें शायद पुराना हो गया है, लेकिन उसकी कला इन दिनों अत्यन्त परिष्कृत होकर चमक उठी है।"

धीरकर कहता गया, "अब बताइए, हम सफेदपोशोंपर क्या-क्या नहीं गुजरती! जिस वर्गसे हम गिरे हैं, वह वर्ग हमें फटे कपड़ोंमें भी उन्मुक्त नहीं रहने देता। वह हमारे पीछे पड़ा रहता है। अब बताइए, उसे कैसे सम्भालें! उसके मानदण्डोंकी पूर्तिके लिए (गन्दी गाली देकर धीरकरने कहा था, मैं यहाँ भ— शब्दका उपयोग कर रहा हूँ) हम अपनी 'ऐसी-तैसी' कराते फिरें! अभी क्या बताऊँ, हमने जब निम्नवर्ग-सोसाइटी वाली तो हमें अजीबो-गरीब परिस्थितिका सामना करना पड़ा। खैर!"

मैंने कहा "बताइए, बताइए !"

वीरकरने जवाब दिया "जिन लड़कियोंको मामूली पोर्ट्रेट-पेण्टिंगका क-ख-ग नहीं आता ...खैर छोड़िए यह किस्सा ! जब हम उस सोसाइटी का वार्षिक सम्मेलन करने जा रहे थे तो मैं एक मिनिस्टरको बुलवा लाया। साहब, हमारे लोग कितने खुश ! मेरे पिताजीको लगा, मेरा लड़का अब ठीक रास्तेपर आ रहा है। अभी आपसे क्या कहूँ, मिनिस्टरके बँगलेपर मेरे एक परिचित बैठे हुए थे। वह एक नेताका लड़का था। मिनिस्टरकी पीठ फिरते ही मुझसे कहता क्या है, 'हमारे पिताजीको प्लेटफ़ॉर्म दिलवाइए न ?' जी हाँ, जनतामें उनको प्लैटफ़ॉर्म नहीं मिल पाता इसीलिए वे आजकल भूदान-आन्दोलनमें काम कर रहे हैं। मैंने अपनी कमिटीके वार्षिकोत्सवकी अन्तिम सभाका उन्हें अध्यक्ष बना दिया... बस हो ! मेरे लोगोंकी क्या खुशी हुई ! अबतक मैं निकम्मा ही नहीं अयोग्य था ! लेकिन मेरी पहुँच उनतक देख मेरी इज्जत कितनी बढ़ी ! यह अब बिलकुल सम्भव है कि उनके जरिये मुझे बहुत-से काम मिलते जायें। लेकिन वे लोग — कितने बदमाश कितने गधे !

मैंने वीरकरसे कहा, 'तुम अपने मुद्देसे भटक गये हो।'

उसने कहा, "बिलकुल नहीं...हमारा लेखक अपनी भौतिक सांसारिक उन्नतिके लिए दन्द-फन्द करता रहे या स्वयं अपनी दिशामें प्रगतिके लिए वह कोशिश करे। अगर उसने पहली बात छोड़कर दूसरी बात की तो उसके पीछे भूत लग जाते हैं — भूखके, दयनीयताके, अपमानके, अभावके, रोगके, यहाँतक कि मृत्युके। यदि दूसरी बात छोड़ पहली बात की तो उसका मूल मन पिण्ड ही नष्ट हो गया समझिए। यदि उसने दोनों बातें एक साथ करना चाही तो वह इन दो घोड़ोंपर एक साथ सवारी नहीं कर सकता। उसकी स्थिति न केवल उपहासास्पद हो जायगी वरन् वह पहले दरजेका बदमाश भी बन जायेगा। ऐसे कई उदाहरण मैं अभी दे-अभी दे सकता हूँ। कहो तो नाम लूँ। बोलो लूँ ?"

मैंने बीरकरसे कहा, मेरा तो सिर दुख रहा है।

तड़ाकसे जवाब मिला, 'तुम्हारे क्यों भी दुखते हो? उस वर्गके आलोचक गुट-बैठोंको कहते हैं कि तुम 'ऑब्सक्योर' हो। जो लिखते हो समझमें ठीक-ठीक सब समझमें नहीं आता। या प्रश्नों ही प्रश्नों हो। असल-में तुम्हारी दुनिया ही अलग है। तुम्हारे सिम्बल्स ( प्रतीक ) ही अलग हैं। तुम्हारा वातावरण ही अलग है। तुम्हारी प्रेरणा ही भिन्न है। वह भला उनके लिए अनुकूल क्यों होगी? वह उन्हें समझमें कैसे आ सकती है? क्यों वह उन्हें सुन्दर क्या लगेगी!

मैंने बीरकरको टोककर कहा, 'लेकिन तुम्हारी इस बातसे इस तथ्यका क्या सम्बन्ध कि हमारी श्रेणीके लेखकके पास साहित्यसे सम्बन्धित संवेदनात्मक जीवन-तत्त्व बहुत अधिक है, किन्तु वह उन्हें अन्दर पाउडर कर देता है। और वह कृत्रिम रूपसे मनमें एक शून्य बना लेता है।

बीरकरने कहा, 'चलो उठो तुम बेवकूफ हो—पर चलो देर हो गयी। अभी वह बहती हुई नयी-नयी लहरोंमें डूबा रहता है, पानी आँखोंमें समा जाता है, वह आँखें मूँदकर तैरता है। लेकिन पानीके बाहर सिर निकालकर उसका नील-विस्तार-दृश्य नहीं देख पाता। इन तत्त्वोंकी अनेक नमूनोंमें पुनर्रचना करनेके लिए, बहुत गहरी चिन्तन-शक्ति चाहिए। कम उसको फ़ुरसत ही नहीं है। और फ़ुरसत यदि है भी तो बहुत थोड़ी-सी।

मैं चुप रहा। मुझे लगा कि वह काफ़ी हद तक सही कह रहा था। अब मुझे ही देखिए न! दिन भर मैं जिस दुनियामें प्रवेश करता हूँ उसे यदि देखा जाये तो वह स्वप्न-कथाका ही एक रूप है। वह एक विशाल उपन्यास है। वह एक चित्र-कथा है। उसमें कितने ही मनोहर और सुकुमार भयंकर तथा विनाशपूर्ण दृश्य हैं। अगर मैं अपनी तात्कालिक जीवन-गाथाके प्रसंग उठाकर लिखूँ तो भी बहुत-कुछ हो सकता है। लेकिन क्या मैं ऐसा करता हूँ? नहीं। वास्तविक जीवन जीते समय

संवेदनात्मक अनुभव करना और साथ ही ठीक उसी अनुभवके कल्पना-चित्र प्रक्षेपित करना — ये दोनों काम एकदम एक-साथ नहीं हो सकते। उसके लिए मुझे घर जाकर अपनेमें विलीन होना पड़ेगा। इसीलिए मैंने थियरी ( सिद्धान्त ) बनाकर रखी है चाहे वह किसीको पसन्द हो या न हो कि इन संवेदनात्मक क्षणों या क्षणोंका बैकग्राउण्ड ( भूमिगत ) हो जाना बुरा नहीं है।

मैंने यही बात अपने प्यारे मित्र कीरकरको बतायी। उसका विश्लेषण मुझे पसन्द आया इसलिए मैं उसे यहाँ दे रहा हूँ।

उसने बताया कि अनुभव-संवेदन और अनुभव प्रक्षेपण दोनों साथ साथ नहीं चलते, यह एकदम सही है। किन्तु जिस व्यक्तिका मन मूलतः क्रिएटिव ( सृजनशील ) और कल्पना-प्रवण है वह टेबिलपर लिखते वक्त कल्पना-प्रवण होता है यह बात नहीं। उसकी सर्जनशील कल्पना प्रवणता वस्तुतः दिन-भर चलती रहती है। सच तो यह है कि वह उसके जीवनका एक अंग है। जीवनका धर्म होते हुए भी वह उस धर्मका यथायोग्य पालन नहीं करता, पालन करनेकी कोशिश भी नहीं करता। उदाहरणके लिए, वह किसी विषयपर सम्पादकीय लिखता है। तुम पत्रकार हो। सम्पादकीय लिखते वक्त एकदम उस व्यक्तिका ध्यान जाता है इस बात पर, कि वह जो कुछ लिखना चाहता है उसमें कई जगह सम्पादकी दाँव छूट रहे हैं। उसकी कल्पनामें एक इमेज कौंध होता है ( एक चित्र उभरता है ) एक व्यक्ति भावनाका, एक जिन्दगीका अपने जीवनका दृश्य दीखता है कि वह जिन्दगी गुटाईमें जी रहा है। वह न केवल एक दुःख निर्माण कर रहा है, करता जा रहा है। उसमें एक इमेज पर्सनैलिटी एक दृश्य है।' कीरकरने मुझे चुनौती देते हुए कहा, 'क्या तुमने इस इमेज पर्सनैलिटीके जीवन-दृश्य प्रस्तुत किये ?' उसने आगे कहा, 'क्यों नहीं किये ? तुमने अपने धर्मका पालन क्यों नहीं किया ?

कीरकर, पता नहीं क्यों, बहुत उत्तेजित हो उठा। वह गड़बड़ा रहा

था गरज रहा था। उसने मुझपर जब इस प्रकार आक्रमण किया तो मेरा हतबुद्धि हो जाना स्वाभाविक था। मैं क्रुद्ध हो उठा।

जब उसने मेरी आँखें देखीं और तमतमाया चेहरा देखा तो वह हँस पड़ा। और बोला, 'यह मेरे प्रश्नका जवाब नहीं हुआ। 'डबल पर्सनैलिटी' इस शब्दसे तुम्हें आपत्ति है यह ठीक है। तुम्हारी आपत्ति साधार है। तुम अच्छे आदमी हो इसीलिए मेरे दोस्त हो। आओ, चाय पी लो।'

मैंने कहा, 'मुझे चाय-वाय नहीं पीनी। तुम निकम्मे आदमी हो।'

उसने मुझे शान्त करते हुए कहा कि 'विभक्तता-सूचक ही क्यों न सही तुम्हें डबल पर्सनैलिटी न सही डबल स्टैण्डर्ड रखना ही पड़ता है। मुझको भी रखना पड़ता है। तुम्हारी बुद्धि एक पण्य-वस्तु है — एक 'कमोडिटी' है। तुम बुद्धि बेचते हो, मैं भी वैसा ही करता हूँ। यह मैं जानता हूँ कि जीवन प्रधान है। जीवन न रहा तो कला कैसी! साहित्य कैसा! लेकिन सोचो तो कि जिस अनुभव-संवेदनमें तुम लगातार जीते रहते हो यदि उस संवेदनको तुम प्रकट न करोगे, तुम न बताओगे तो किसको पड़ी है कि वह बताये! अपने अनुभवोंका तुम सिगनिफिकेन्स (महत्त्व) पहचानो। सामाजिक दृष्टिसे तुम्हारा स्थान कुछ नहीं इसलिए तुम अपनेको हेय या छोटा मत समझो। तुम मात्र एक संवेदनशील माध्यम हो। अपने को जान-बूझकर हेय या छोटा समझकर इस माध्यमको विकृत मत करो। अपने ही ईमानदार अनुभव-संवेदनोंका तथा अपने जीवनके स्थायी भावोंको प्रॉपर पर्सपेक्टिव (सही परिप्रेक्ष्य) में पहचानो।'

वीरकरकी आवाज़ इतनी भरी-भरी थी, वही थी कि मुझे लगा कि वह किसी भावनामें बह रहा है। मुझे एकदम न जाने क्या उत्तेजना हुई। मैंने स्नेहपूर्वक उसके कन्धेको जोरसे हिला दिया। उसने अन्तमें कहा, 'इन अनुभव-संवेदनोंको संजोकर रखना, उनसे सम्बन्धित जीवन-दर्शन और मानव-हृदय समेटकर रखना, उन्हें नोटबुकमें टाँक लेना क्या ज़रूरी नहीं है? स्वयंको आन्तरिक रूपसे सम्पन्न करनेका यह

होता है हम यह नहीं सकते कि हमारे द्वारा लिखित साहित्य समाज तो जाने ही दीजिए हमारे व्यक्तित्वका भी सच्चा प्रतिनिधित्व करता है या नहीं। यदि कोई साहित्यसे कोई हमारे व्यक्तित्वका अनुमान करने बैठे तो वह धोखा खा जायगा। हमने संस्कारवश या प्रवृत्तिवश एक खास ढंगका कल्पोत्पन्न साहित्यिक रिफ्लेक्स साहित्यिक भाव तथा उसकी अभिव्यक्तिकी यान्त्रिक सरलता बना रखी है। यह क्या उचित है ?

मैं स्वयं अंशतः इसका गुनहगार हूँ लेकिन मुझे अपनेपर विश्वास अथवा विश्वासाभास सिर्फ इसलिए है कि चीरफाड़ जैसे मेरे सहचर हैं जो मुझसे हर उचित बात छातीपर चढ़कर, करवा लेंगे। हाँ यह बात अवश्य है कि जो बात होगी वह यदि होना है तो अपने ढंगसे ही होगी।



हम सभी खूब पढ़े-लिखे थे — इतने कि अपनेसे बड़ोंके लिए लेख और भाषण लिखते थे जो उन्हींके नामसे रेडियोसे ब्रॉडकास्ट होते थे। इस तरह न मालूम कितनों ही को मैंने बुद्धिमान बना दिया है।

किन्तु मैं कौन-सी 'गहरी' बात कहने जा रहा था भूल गया। यह तो बुरा हुआ। बड़ी मुश्किलसे तो एक श्रोता फँसा था। आजकल अच्छे श्रोता मिलते कहाँ हैं? सबको अपनी-अपनी सुनानेकी पड़ी है। सच तो यह है कि इस श्रोताके बाद न मेरे इस मित्रको फ़ुरसत रहेगी न मुझे।

वैसे मुझे हमेशा फ़ुरसत रहा करती है। फ़ुरसत निकालना भी एक कला है। गधे हैं जो फ़ुरसत नहीं निकाल पाते। फ़ुरसतके बिना साहित्य-चिन्तन नहीं हो सकता, फ़ुरसतके बिना दिनमें सपने नहीं देखे जा सकते। फ़ुरसतके बिना अच्छी-अच्छी बारीक-बारीक महान्-महान् बातें नहीं सूझतीं।

इन सबके लिए फ़ुरसत चाहिए और उसको पानेकी कला चाहिए।

तो मैं कलाके बारेमें बात कर रहा था। इस सम्बन्धमें मैं आठ-दस निबन्ध भी लिख चुका हूँ। उनकी प्रशंसा भी हुई है। अगर वह प्रशंसा सही है तो मैं मूर्ख नहीं हूँ। इसी आधारपर मैं हमेशा सोचता रहता हूँ कि मैं बुद्धिमान हूँ किन्तु यह कहते नहीं बनता क्योंकि मैं मन-ही-मन यह महसूस करता रहता हूँ कि अगर मैं मूर्ख नहीं हूँ तो नासमझ ज़रूर हूँ। मैं ऐसी ही किसी बेचैनीका एक विचित्र पंछी हूँ।

और इसी तरहकी कोई बात सोचते-सोचते मैं नयी कविता या उसके पुराने नाम प्रयोगवादी कवितापर आ जाता हूँ।

हुआ यह कि एक थे हमारे डिप्युटी डायरेक्टर। किसी ज़मानेमें वे शिक्षा विभागमें थे। वहाँसे हवा खाते-खाते वे ऐसेम्बली डिपार्टमेण्टके अण्डर सेक्रेटरी हो गये। गुमान गुरूर और गुर्राहट।

उनके दुर्भाग्यसे उनका एक लड़का कलाकारनवीस निकला। एक ढीले-ढाले और ऊँचे क़दका आदमी था जिसका चेहरा चौड़ा पीला और

दुबला था। भवें घनी और मुच्छेदार थीं। ठुड्डीके बीच एक गड्ढा था जिस कारण उसकी दो ठुड्डियाँ हो जाती थीं। मामूली मसखरा चेहरेकी इनायत नहीं हो सकती थी। बहुत सख्त और घने थे उसके बाल।

उसमें तीन बातें बड़ी मार्केकी थीं। एक तो यह कि उसके कन्धे झूलते थे। अगर एक पैरपर भार देकर खड़ा हो जाये ( जैसा कि वह अक्सर करता था ) तो वह दूसरे पैरको उससे लपेट-सा लेता था हाथोंको मिलाकर उन्हें बाँहोंमें दबा-सा लेता था और दोनों कन्धोंको पास-पास नाजुकी ( बचकानी ) कोशिश करता था। तब ऐसा लगता था मानो वह पूरे शरीरको बीचमें-से मोड़ देगा।

उसकी दूसरी विशेषता यह थी कि बावजूद अपने ऊँचे कदके वह जरा-जरा-सी बातपर झेंपता था। देखनेवालोंको यह ख्याल हो जाता था कि इस लम्बे ऊँचे कदवाले और सख्त बालोंके घने जंगलवाले चौड़पन में कहीं तो भी किन्तु किसी केन्द्रीय स्थानपर नारी बैठी हुई है। उसके रिश्तेमें नहीं तो भी कुछ ऐसा जरूर है जो अनुचित और अनावश्यक रूपसे कोमल तथा सुकुमार है।

उसकी तीसरी विशेषता यह है कि वह अपने बापको गाली देता था। हाँ सही है कि वह सबके सामने ऐसा नहीं करता था। कुछ लोग थे — और वे थोड़े थे — जिन्हें वह अपना दोस्त समझता था उनके सामने दम भरके बापकी बुरी-बुरी बातें बताता था और फिर हुल्लड़ करता था।

तो मैंने उसका जिक्र क्यों किया?

वह नयी कविता भी लिखता था। बार उन्हें लेकर वह मेरे पास अक्सर चला आता था। चूँकि उसका व्यक्तित्व विचित्र था और वह अच्छा [illegible] नहीं था ( वह बहुत उकता जाता था। उसको सबसे बड़ी धुन थी — उकताहट ) इसलिए मेरी उसमें दिलचस्पी नहीं बन सकती थी।

लेकिन मैं उसको पढ़ जाता था जिसका एक कारण यह था कि उसका बाप सरकारमें ऊँचे ओहदेपर था और मुझे आशा थी कि उस

कहानी' के मतलबका नया ढंगकी पुच्छसे अलग किया जाये। क्या मैं इस बात झूठ बोल रहा हूँ !!

और मेरा तो अपना यह खयाल है कि यह मेरा बेटा दोस्त अगर 'नयी कविता' लिखता था तो ठीक ही करता था। वैसी कविता पसन्द निम्नमध्यमवर्गकी वैयक्तिक प्रसंग प्राप्त और प्रसंग-ग्रस्त मनोदशाकी कविता है। लेकिन चूँकि वैसे वैयक्तिक प्रसंग अनेकोंके हो सकते हैं, और होते हैं ( भले ही कुछ लोग उन्हें छिपा जायें ) तो उनको एक सामाजिक अर्थ और महत्त्व तो प्राप्त हो ही जाता है। कवि उस प्रसंग — स्थितिमें बद्ध रहकर उसके भीतरसे संवेदनात्मक प्रतिक्रियाएँ करता है। किन्तु केवल संवेदनात्मक प्रतिक्रियाएँ तो किसी भी प्रसंग-स्थितिका सम्पूर्ण वस्तु-सत्य नहीं हो जातीं।

कथाकार यदि सचमुच जीवनका गहरा और व्यापक ज्ञान रखता है तो वह प्रसंग-स्थितिमें बद्ध मनुष्यकी संवेदनात्मक प्रतिक्रियाओंको ही महत्त्व नहीं देगा वरन् उस स्थितिसे सम्बन्ध रखनेवाले जो वस्तु-सत्य हैं उनको बतलानेवाले तत्वोंपर अर्थात् व्यक्ति-स्वभावकी विशेषताओं वास्तविकताकी पेचीदगियों और अबतक चलते आये इन सबके विकास-क्रमपर इन सबपर अवश्य ही ध्यान देकर, इस प्रसंग-स्थितिके वस्तु-सत्यके सारे ताने-बाने ( कथात्मक प्रभावशाली रूपसे कोरे ढंगसे नहीं ) प्रस्तुत करेगा। और इस प्रकार व्यक्ति-समस्याको मानव-समस्या बनाकर एक व्यापकतर पार्श्वभूमिमें उसे उपस्थित करेगा। ऐसा करना चाहिए।

देखिए मित्र ऐसी समझानेकी आपको सिखायी लेकिन ध्यान रखिए कि मैं समीक्षक होनेका भी दावा कर सकता हूँ ( करता ही हूँ। आखिर कौन नहीं करता है। हम सब एक-दूसरेके समीक्षक हैं )।

हाँ तो मुझको मानना चाहिये कि 'नयी कहानी' में आधुनिक मानव ( इसका मतलब चाहे जो लीजिए प्रगतिवादी अर्थ मत लीजिए ) भी जो

करनेके मुल्योंसे डर लगता है। और कुछ ऐसे होते हैं जिन्हें मुल्योंको सीखना नहीं पड़ता। वे आप ही आप आ जाते हैं।

हर जमाना अपने-अपने ढंगके कामयाब लोग तैयार करता है। बहादुरीके जमानेमें तलवारबाजीके जमानेमें हम सरीखे आदमियोंकी जरूरत थी। आज हम लोग अपनी इज्जत लेकर अँधेरेमें डूबे हुए हैं आजके जमानेमें एक कोण नाकामयाब होनेके लिए ही जिन्दा है।

तो ऐसे न जो नाकामयाब लोग हैं उनके मजहब अलग-अलग हैं। कोई व्यक्ति कलाकारके धमको निबाहता है तो कोई राजनीतिके अथवा धारणा मजहूल है। असलमें ये सब कम्प्रेटेड रुचिविम्मुखस्त हैं—वैरूप्य ग्रस्त व्यक्ति हैं।

हाँ यह सही है कि किसीका वैरूप्य दिखायी देता है और किसीका नहीं। वैसे ऊपरी तौरपर सन्तुलित सब हैं। यह अच्छा है या बुरा मैं नहीं जानता।

क्या मैं नाम लूँ? मान लीजिए श्री 'क' जो उपन्यासकार कवि कहानीकार तथा समीक्षक और सम्पादक रहे आये हैं, बाल-बच्चेदार आदमी हुए तो वे वैरूप्यकी तीव्र जीवन-यात्रा करके उत्तमोत्तम रत्न हिन्दी साहित्यको न देते। (आप समझ गये होंगे मेरा इशारा किस तरफ है) व हिन्दी काव्यमें आधुनिकतावादके एक शिखर भी न होते। गम्भवतः व्यक्ति-वृत्तता (यह पण्डित रामचन्द्र शुक्लकी भाषा है) के वे एक सुन्दर उदाहरण भी न होते।

और लाइए। उत्तर-प्रदेशके एक तीव्र स्थानमें रहनेवाले एक कुमारे मित्र हैं। विभूति हैं। प्रज्ञवान हैं। नयी कविताके शिरोमणि हैं। विशुद्धतम छन्दाम्बरनामें रचना करते हैं। सुन्दर किन्तु तीक्ष्ण चित्र प्रस्तुत करते हैं। मान लीजिए कि वे बाल-बच्चेदार आदमी होते तो उनकी प्रतिमा व्यापक तीक्ष्ण भावना या करुणा अथवा एमे ही किसी भावमें बदल जाती।

एक साहित्यिककी डायरी

एक हमारे मित्र बहुत दिनोंसे राजधानीमें रहते हैं। सदाशयी हैं। कटुता क्रोध और वैकल्य उनकी विशेषता है। फिर भी उन्हें अच्छी तरह जाननेवालोंको मालूम है कि वे कितने प्यारे हैं।

मान लीजिए कि वे भी बाल-बच्चेदार आदमी होते तो मैं आपसे कहूँ कि उनकी कटुता क्रोध और वैकल्यका रंग निराला होता। मैं मान लेता हूँ कि उनका यह स्वभाव है। लेकिन उस स्वभावका रंग जरूर बदला हुआ होता।

पन्तजीसे लेकर आजतक नवीन कवियोंकी चरितावली देख लीजिए तो पायेंगे कि अधिकतर लेखकोंमें नितान्त वैयक्तिक स्तरपर अरम्य भावना है (भले ही उनमें-से कुछ अमरीका हो आये हों) जिसका कारण सम्भवतः यह है कि वे विवाहहीन हैं — या जिनकी औरत मर गयी है — या बाल-बच्चेदार वे नहीं हैं।

भारतमें (हाँ इस शब्दका प्रयोग मुझे जरूर करना चाहिए, क्योंकि भारतमें मैं कोई बात नहीं कह सकता) इन साहित्यिकोंके जीवनमें जिसे पारिवारिक सुख कहा जाता है वह नहीं है। कारणोंकी तरफ मत जाइये। यह अपनी-अपनी धारणा और कल्पनाका विषय है। इस प्रकार वे मित्र अपने लिए रह रहे हैं (क्या यह अतिशयोक्ति है? ऐसा अक्सर तो हो ही सकता है) दूसरे शब्दोंमें इसका आधुनिक मानव पारिवारिक व्यक्ति नहीं होता। (मैंने रिवाल्यूशनरी बात कह दी है। लेकिन उससे मुझे डर लगता है क्योंकि अब सब मिलकर मुझे पीटेंगे) और जो पारिवारिक व्यक्ति हैं उनमें नहीं न नहीं आधुनिकतामें कमी है— या ऐसा ही कुछ।

लेकिन ऐसा क्यों होता है? मेरे ख्यालसे इसका कारण यह है कि विवाहोपरान्त अपनी स्त्रीको अस्पतालमें भरती कराना पड़ता है, मँहगाई पर भावना-विचारणा करना पड़ता है। स्कूलमें मास्टर साहबको दरख्वास्त देनी पड़ती है कि मेरी लड़की किन्हीं कारणोंसे स्कूल नहीं आ सकती। लड़कों

लड़कियोंके विवाहके सम्बन्धमें पहले ही सोचकर रखना पड़ता है। कमाई बढ़ानेकी कोशिश करनी पड़ती है। दूसरोंसे सहायता लेनेके लिए विवश होना पड़ता है। इसलिए उनमें दया ममता करुणा वात्सल्य कर्तव्य-बोध विवशताके साथ होते हैं और इसके अलावा उन्हें हर क़दमपर समाजके दर्शन होते हैं — वास्तविक समाजके उस समाजके जो संगठित है विभिन्न संस्थाओंमें व्यक्त और नाप-तौल है। वह उन्हें डॉक्टरके रूपमें दूकानदार और पोस्टमास्टरके रूपमें मकान-मालिकके रूपमें निरन्तर भेंट देता रहता है। वह उनके लिए प्रत्यक्ष अनुभव और वास्तविक संवेदनात्मक प्रतिक्रियाका विषय है। उनके लिए वह केवल परिवेश या परिधि नहीं है वरन् एक ऐसा जीता-जागता वस्तु-सत्य है जिसका अंगरूप वे स्वयं हैं। अगर वे सब मिलकर उसकी परिस्थिति हैं तो वह उनसे मिलकर किसी तीसरेकी परिस्थिति है। और ये सब परस्पर क्रिया प्रतिक्रिया करते हैं यह उसे अपने व्यावहारिक जीवनमें मालूम हो जाता है। समाज उसके लिए भीड़-भड़क्केका नाम नहीं। वह अमूर्त कल्पना भी नहीं क्योंकि उसके लिए पेन्शन और प्राविडेण्ट फण्डकी व्यवस्था भी वही करता है। इसलिए समाज उसके लिए जीवन्त और स्पन्दनशील वस्तु है। उस समाजके बिना न उसका गुज़ारा हो सकता है न उसके बच्चोंकी शिक्षा न उनका विवाह, न उनकी नौकरी। अपने और अपने परिवारकी अस्तित्व-रक्षाके युद्धमें भी उसे समाज ही के अनेक लोगों और माध्यमों-द्वारा सहायता मिलती है। समाज ही के इस प्रत्यक्ष बोधके कारण उसे जनताकी ठोस बहुलता और भीड़ बहुलताका सन्देह नहीं होता। अपने बाल-बच्चोंको लेकर वह लाखों और करोड़ोंमें खोया हुआ रहता है। और उसका उसे बुरा नहीं लगता। उसे अच्छा लगता है क्योंकि वे लाख-करोड़ उस जैसे ही हैं। उन्हींसे वह सुख और दुःख अच्छाई और बुराई न्याय और अन्याय आदर्श और यथार्थ गुण और दुर्गुणका बोध करता है, संघर्ष और मैत्रीका भाव धारण करता है। बाल-बच्चेदार होनेपर ही

मनुष्यकी असंग अहंकारिता काफ़ी हद तक घिस जाती है।

किन्तु हमारे अधिकांश कवि 'अद्वितीय' हैं। वे स्वयं इस अद्वितीयता की रक्षा करते हैं। यों कहिए कि इस अद्वितीयताके कारण ही वे कवि हैं। मैं यह नहीं कहता कि अद्वितीयता उनका दोष है। मैं यह कहना चाहता हूँ कि अद्वितीयताकी जो परिभाषा इन कवियोंने अपने लिए छाँटकर रखी है वह ग़लत है। वे अपने असंग संवेदन-शील प्रतिभा व्यक्तित्वको अद्वितीयता कहते हैं। और मैं यह कहता हूँ कि समयपर विवाह न होनेसे उनके सुकोमल तन्तुओंका विस्तार नहीं हुआ है और न सुकोमल तन्तु समाजकी विभिन्न संस्थाओंसे समाजके विविध रूपोंसे घनिष्ठ रूपसे जुड़ नहीं पाये हैं। इसलिए समाजका वास्तविक प्रत्यक्ष संवेदनात्मक बोध समाजके भीतर व्यक्ति-मानवता — जो उसकी विभिन्न संस्थाओंके भीतरसे ही किसी न किसी मात्रामें व्यक्त होती है — का हार्दिक परिचय उन्हें नहीं है। इसलिए वे मुक्त-हृदय भी नहीं हैं। जीवनमें अत्यन्त सारभूत सुकोमल अनुभवोंसे वे बच गये हैं। उनके लिए समाज केवल आत्मप्रक्षेप है। रेवड़ का रेवड़ है, भीड़भाड़ है, लोगोंकी धक्कमधक्क करती हुई भीड़ है।

और अगर समाजका उन्हें अनुभव भी है तो वह कैसा है। गोष्ठी, सभा, महफ़िल, प्रकाशक, पैसा देनेवाला मालिक, राजनैतिक पार्टी, सरकार और उसके कर्मचारी — ऐसे ही रूपों-द्वारा समाज व्यक्त होता है उनके सामने। इन रूपोंसे हार्दिक आत्म-सम्बन्ध स्थापित हों तो कैसे हों। अधिकसे अधिक इस समाजमें उनके कुछ परिचित लोग हैं जो भले आदमी भी हैं। व्यक्तियोंके गुण और दुर्गुणोंका उन्हें बोध होता है। इसलिए वे समाजमें व्यक्तियोंका ही देखते हैं।

ऐसे लोग जो कवि हैं कहानी भी लिखते हैं और कहानीमें परिवार का भी चित्रण होता है। परिवारका चित्रण भी ऐसा अमूर्त्त विस्तृत और विद्रूप होता है कि लगता है कि उन पारिवारिक पात्रोंमें केवल घनी-भूत असंग भावात्मकता है। उससे अधिक या उसके परे या उसके अतिरिक्त

होता है ? तो महोदय आप मान जायेंगे कि वास्तविक अस्तित्व संघर्षमें उत्पन्न विशेष सम्भ्रम-युक्त विशेष विरोधोन्मुख तथा विशेष भाव-वृष्टि-सम्पन्न जो मनोभाव हैं उन्हें कलात्मक अभिव्यक्ति प्राप्त करनेका कोई अधिकार नहीं है और यदि मान भी लिया जाये कि अधिकार है तो हम यह कह देंगे कि वह अभिव्यक्ति जो आपने ऐसे भाव-समुदायोंको प्रदान की वह कलात्मक नहीं है और यदि कहीं वह सचमुच कलात्मक है यह सिद्ध हो ही गया तो हम यह कह देंगे कि वह कृति आधुनिक भाव-बोधके अन्तर्गत नहीं आती। किस्सा खतम। समझ गये! एक विशेष प्रकारके भाव-समुदायोंको ही मान्यता—प्राप्त है, अन्योंको नहीं।

यों ही इतना सब सोचकर मैंने अपनी खिड़की तरफ देखा तो पाता गया हूँ कि कुर्सी खाली है! सूनी एकदम सूनी! मुझपर घड़ों पानी पड़ गया। न मालूम कब वह उठकर चला गया था।

■